किसी एक भी रूप का श्रवण नहीं है, फिर इसे उत्पत्तिविधि क्यों माना जाये। अग्निहोत्र' शब्द में द्रव्य अथवा देवता का श्रवण नहीं है, क्योंकि 'तत्प्रख्य-न्याय'[1] से 'अग्निहोत्र' शब्द याग का नाम मात्र है।

सिद्धान्ती का उत्तर है कि 'नहीं'। क्योंकि यद्यपि 'अग्निहोत्रं जुहोति' में रूप का श्रवण नहीं है फिर भी यह वाक्य उत्पत्तिविधि हो सकता है। अन्यथा, यदि रूप के श्रवण से ही कोई वाक्य उत्पत्तिविधि हो जाता तो 'दध्ना जुहोति' भी उत्पत्तिविधि हो जाता, क्योंकि इसमें 'दधि' जैसा द्रव्यात्मक रूप का श्रवण होता है। और 'दध्ना जुहोति' वाक्य को उत्पत्ति विधि मान लेने पर 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य व्यर्थ हो जायेगा।

**अर्थबोधिनी - पूर्वपक्षी** - 'अग्निहोत्रं जुहोति' को उत्पत्ति विधि नहीं माना जा सकता, क्योंकि उत्पत्तिविधि यागस्वरूप प्रधानकर्म का विधान करती है। परन्तु 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य में याग का लक्षण चरितार्थ नहीं होता। मीमांसा के अनुसार याग का लक्षण है-'उद्दिश्य देवतां द्रव्यत्यागो यागोऽभिधीयते' अर्थात् याग उसे कहते हैं जिसमें देवता को उद्देश्य करके तन्निमित्तक द्रव्य का त्याग किया जाता हो। इस प्रकार द्रव्य एवं देवता ये दो याग के 'रूप' हुये और इन दो रूपों में से एक भी रूप 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य में नहीं पाया जाता। 'अग्निहोत्र' शब्द एक क्रिया का पारिभाषिक नाम है न कि 'अग्नि' देवता का अथवा क्रिया के आधारभूत अग्नि-रूप गुण का वाचक। इस विषय का विस्तृत विवेचन इसी पुस्तक के नामधेयप्रकरण[3] में देखा जा सकता है। संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि 'अग्निहोत्र' शब्द एक क्रियाविशेष का पारिभाषिक नामधेय अर्थात् नाम (संज्ञा) है। यह बात तत्प्रख्यन्याय से सिद्ध होती है। यहाँ तत् (वह) शब्द का अर्थ 'गुण' है और

---

१—देखिये विभाग संख्या—७१

२—'ऐतरेय ब्राह्मण' पर सायणभाष्य (१-१) पृष्ठ ७

३—देखिये विभाग संख्या-(७१-७२)

'प्रख्य' शब्द का अर्थ प्रख्य.पक या वोधक है। अर्थात् 'यदाहवनीये जुहोति' एवं 'यदग्नये च प्रजापतये च सायंजुहोति' वाक्यों में क्रमशः 'यज्ञ के आधारभूत अग्नि' एवं 'देवताभूत अग्नि' की प्राप्ति होती है। इस प्रकार जिस आधार भूत अग्नि में हवन किया जाता है उस अग्नि की एव जिसके लिये द्रव्य-त्याग किया जाता है उस अग्नि की, इस प्रकार गुणभूत दोनों प्रकार की अग्नियों की प्राप्ति हो जाने के कारण 'अग्निहोत्रं जुहोति' के 'अग्निहोत्र' शब्द में आये हुये 'अग्नि' शब्द का अर्थ होमाधाररूप अग्नि या देवतारूप अग्नि नहीं हो सकता। इस प्रकार 'अग्निहोत्र' शब्द एक विशेष याग का पारिभाषिक नाम होता है। इससे यह सिद्ध हुआ कि अग्नि-होत्रं जुहोति' वाक्य में द्रव्य अथवा देवता का श्रवण नहीं होता है और द्रव्य एवं देवता के प्रख्यापन किये बिना कोई वाक्य याग-लक्षण के अनुसार 'याग' जैसे कर्म का बोधक नहीं हो सकता। फिर 'कर्मस्वरूपमात्रबोधको विधिरुत्प-त्तिविधिः' के अनुसार 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य उत्पत्तिविधि नहीं हो सका।

**सिद्धान्ती**—यद्यपि 'द्रव्य' एवं 'देवता' जैसे याग के दो रूपों में से कोई एक भी 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य में साक्षात् नहीं प्राप्त होता है तथापि अर्थापत्ति प्रमाण से द्रव्य एवं देवता की प्राप्ति होती है। द्रव्य एवं देवता की उपस्थिति के बिना याग सम्पन्न ही नहीं हो सकता। अतएव इन दो रूपों की कल्पना कर लेनी चाहिये।[1] इस प्रकार 'अग्निहोत्रं जुहोति' को उत्पति-विधि ही मानना उचित होगा। इस विवेचन से यही सिद्ध होता है कि इस प्रकार की विधियों में जहाँ द्रव्य अथवा देवता का श्रवण न हो वहाँ उनकी कल्पना कर लेनी चाहिये। रूपों का श्रवण आवश्यक नहीं। ऐसा नहीं माना जा सकता कि जिस विधि में द्रव्य या देवता का श्रवण न हो वह उत्पत्ति-विधि ही न हो सके।

---

१ 'यद्यप्यत्र कर्मणो रूपं न श्रूयते, तथापि त्रिध्यन्यथानुपपत्त्या तत्कल्प्यते।'

(कौमुदी पृष्ठ–५९)

दूसरे, यह आवश्यक नहीं कि जिस विधि में रूप का श्रवण हो वह उत्पत्ति विधि होती हो, अन्यथा 'दध्ना जुहोति' को उत्पत्तिविधि मानना होगा, क्योंकि यहाँ 'दधि जैसे द्रव्यात्मक रूप का श्रवण होता है। और यदि 'दध्ना जुहोति' को उत्पत्तिविधि मान लेंगे तो 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य व्यथ हो जायेगा, इस वाक्य का कुछ भी प्रयोजन न रह पायेगा, जब कि मीमांसा दर्शन के लिये एक पद अथवा प्रत्यय को भी व्यर्थ मानना असह्य है, घोर अनर्थ है।

इसलिये 'अग्निहोत्रं जुहोति' को उत्पत्ति विधि ही मानना उचित होगा।

**प्रसंग**—जैसा कि पूर्व उल्लेख हो चुका है विधि के चार प्रभेद हैं—

(१) उत्पत्ति विधि (२) विनियोग विधि (३) अधिकार विधि एवं (४) प्रयोग विधि। इनमें से विधि के प्रथम प्रभेद—उत्पत्तिविधि का लक्षण एवं परीक्षा अभी हो चुकी है। अब ग्रंथकार विधि के द्वितीय प्रभेद–विनियोग विधि का लक्षण करते हैं—

## (२२–विनियोगविधिः)

अङ्गप्रधानसंबन्धबोधको विधिर्विनियोगविधिः । यथा 'दध्ना जुहोति' इति। स हि तृतीयया प्रतिपन्नाङ्गभावस्य दध्नो होमसंबन्धं विधत्ते 'दध्ना होमं भावयेत्' इति।

गुणविधौ च धात्वर्थस्य साध्यत्वेनान्वयः। क्वचिदाश्रयत्वेनापि। यथा 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' इत्यत्र' दधिकरणत्वेनेन्द्रियं भावयेत्' । तच्च किंनिष्ठमित्याकाङ्क्षायां सन्निधिप्राप्तहोम आश्रयत्वेनान्वेति।

**अर्थ**—जिस विधि से अङ्ग (गुण) एवं अङ्गी (प्रधान) के सम्बन्ध का ज्ञान होता है उसे विनियोगविधि कहते हैं। जैसे 'दध्ना जुहोति' वाक्य विनियोग विधि है। तृतीया विभक्त्यन्त 'दध्ना' पद से ज्ञात होता है कि

'दधि' अङ्ग है और 'होम' अङ्गी। इस प्रकार विधि से 'दधि' एवं 'होम' के बीच अङ्गाङ्गिभाव सम्बन्ध का बोध होता है। 'दध्ना जुहोति' का अर्थ 'दध्ना होमं भावयेत्' अर्थात् दधि के द्वारा होम को सम्पन्न करे' होता है।

'दध्ना जुहोति' आदि गुणविधि में धात्वर्थ अर्थात् क्रिया का साध्य रूप में अन्वय होता है, किन्तु कहीं धात्वर्थ का अन्वय आश्रय-रूप में भी होता है। उदाहरण के लए दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' इस गुणविधि में धात्वर्थ का अन्वय आश्रय-रूप में होता है, क्योंकि इस विधि का स्पष्ट अर्थ इस प्रकार हुआ–'दधिकरणत्वेन इन्द्रिय भावयेत्' । इस पर 'यह दधिकरणत्व किसमें स्थित होगा ?' इस प्रकार आकाङ्क्षा होने पर समीप श्रुत होम ही आश्रय--रूप में अन्वित होता है।

**अर्थबोधिनी**– विनियोग विधि अङ्गाङ्गिभाव का ज्ञान कराती है। इसी के द्वारा हमें यह ज्ञात होता है कि स्थल विशेष में कौन किसका अङ्ग है और कौन किसका अङ्गी (प्रधान। । अंग का अथ होता है 'जो दूसरे के लिये हो अर्थात् साधन, और अंगी का अर्थ होता है 'जिसका कोई साधन हो' अर्थात् साध्य या मुख्य। साध्य (अङ्गी मुख्य होता है एव तत्साधनभूत अङ्ग तद-पेक्षया गौण होता है। इसीलिए अङ्ग को गुण कहा जाता है। प्रकृत स्थल में 'अङ्गाङ्गिभावबोधक' विधि का उदाहरण 'दध्ना जुहोति' है। दधि के द्वारा होम सम्पन्न होता है अतएव दधि अङ्ग है और ('जुहोति' बोध्य) होम प्रधान या अंगी। अतएव 'दध्ना जुहोति' का स्पष्ट अर्थबोधक वाक्य 'दध्ना होमं भावयेत्' होता है।

'दध्ना' पद में 'दधि' करण कारण है और 'होम' पद में 'होम' कर्म कारक। अतएव 'दध्ना होमं भावयेत्' अथवा 'दध्ना जुहोति' वाक्यों के सुनने से यह ज्ञात हो जाता है कि दधि होम का अंग है और होम दधि का अंगी अर्थात् प्रधान। उक्त अग एव प्रधान के सम्बन्ध का ज्ञान कराने के कारण 'दध्ना जुहोति' को विनियोग विधि माना जाता है।

यह स्पष्ट हो गया कि विनियोग विधि अगांगिभाव का बोध कराती है

विनियोग विधि[1] की एक विशेषता यह भी है कि इसमें प्रयुक्त धात्वर्थ अर्थात् क्रिया का अन्वय प्रायः साध्य रूप में होता है। उदाहरण के लिए 'दध्ना जुहोति' एक ऐसी ही विनियोग विधि है। इसका मीमांसाभिमत अर्थबोध— 'दध्ना होमं भावयेत्' वाक्य से होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि 'जुहोति' पद से प्राप्त 'होम' जैसा धात्वर्थ साध्य-रूप से अन्वित है। 'होम' साध्य है और 'दधि' साधन--करण। साध्य होने के कारण ही 'होम' को कर्म कारक में रखा गया है।

किन्तु कुछ स्थल ऐसे होते हैं जहाँ गुण विधि में प्राप्त धात्वर्थ का अन्वय आश्रय अर्थात् अधिकरण रूप में होता है। अर्थात् तत्तत् स्थलों के अर्थबोधक वाक्यों में धात्वर्थ (होम आदि क्रिया) साध्य रूप में प्रयुक्त न होकर अधिकरण रूप में प्रयुक्त होता है। उदाहरण के लिए 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' यह एक गुणविधि है।

उक्त गुणविधि का स्पष्ट अर्थ यह है कि 'होमाश्रित दध्रिकरणकत्व के द्वारा इन्द्रियबल को प्राप्त करे'। यहाँ पर 'दधि' शब्द दधिकरणकत्व में लाक्षणिक है अर्थात् लक्षणा द्वारा 'दधि' शब्द का अर्थ 'दधिकरणकत्व' मान लेना चाहिये। 'दधिकरणकत्व' इसमें 'दधिकरणक' का अर्थ बहुव्रीहि समास से 'दधि है करण जिसका' ऐसा समझना चाहिये। 'दधिकरणकत्व' भी 'घटत्व', 'पटत्व' आदि की भाँति एक धर्म है। धर्म कभी धर्मी के बिना नहीं रह सकता अर्थात् आश्रय के बिना नहीं रह सकता, अतएव उस 'दधिकरण-कत्व' धर्म को किसी आश्रय की आवश्यकता होती है अतः 'दधिकरणकत्व' धर्म किंनिष्ठ है ? अर्थात् इसका आश्रय कौन है ? इस प्रकार आकाक्षा होने पर धात्वर्थभूत 'होम' उसके आश्रय--रूप में उससे अन्वित होता है। इस प्रकार अन्वय होने के कारण वह 'दधिकरणकत्व' धर्म होमाश्रित हो जाता है। अतः

---

१—ग्रंथकार ने यहाँ 'गुणविधि' पद का प्रयोग विनियोग विधि के अर्थ में ही किया है क्योंकि दृष्टिकोणभेद से गुणविधि ही विनियोग विधि होती है। (देखिये विभाग संख्या—१९ की अर्थबोधिनी)

उक्त प्रकार से 'होमाश्रितेन दधिकरणकत्वेन इन्द्रियं भावयेत्' अर्थात् 'होमा-धारक दधिकरणकत्व के द्वारा अर्थात् होम को दधिकरणक बनाकर इन्द्रिय-बल प्राप्त करे' इस प्रकार वाक्यार्थबोध 'दध्ना इन्द्रियकामस्य जुहुयात्' इस वैदिक वाक्य से होता है। इसलिए यहाँ धात्वथभूत होम आश्रय-रूप में अन्वित होता हुआ स्पष्ट प्रतीत होता है।

यहाँ विचारणीय विषय यह है कि किस गुणविधि में धात्वर्थ साध्यत्वेन अन्वित होता और किसमें आश्रयत्वेन। ऊपर के विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि जिस गुणविधि में फलश्रवण न हो और न ही अधिकार विधि के लक्षण के माध्यम से फलश्रुति हो वहाँ धात्वर्थ का अन्वय साध्य रूप में होगा, जैसे 'दध्ना जुहोति' स्थल में। और जहाँ साक्षात् अथवा अधिकारी के विशेषणरूप में फल का श्रवण हो वहाँ धात्वर्थ का अन्वय आश्रय-रूप में होगा। कहने का तात्पर्य यह है कि जहाँ गुणरूप से विवक्षित पदार्थ का अन्वय फलभावना के साथ विवक्षित हो वहाँ धात्वर्थ का आश्रयत्वेन अन्वय होता है। उदाहरण के लिए 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' इस गुणविधि वाक्य स्थल में 'इन्द्रिय' रूप फल का श्रवण होता है अतएव यहाँ धात्वर्थ का अन्वय अ श्रय-रूप में हुआ है। सारांश यह है कि जिस गुण विधि में मुख्य पद का श्रवण होगा धात्वर्थ आश्रयत्वेन अन्वित होगा, अन्यथा साध्यत्वेन अन्वित होगा।

प्रसङ्ग—विनियोग विधि से अंगांगिभाव का ज्ञान कराने में जो छः प्रमाण सहायक होते हैं उनका उल्लेख किया णा रहा है—

### (२३--विनियोगविधेः सहकारिभूतानि षट् प्रमाणानि)

एतस्य विधेः सहकारिभूतानि षट् प्रमाणानि श्रुति--लिङ्ग--वाक्य–प्रकरण–स्थान–समाख्यारूपाणि। एतत्सहकृतेनानेन विधिना-ङ्गत्वं परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यत्वरूपं पारार्थ्यापरपर्यायं ज्ञाप्यते।

अर्थ—विनियोग विधि छः प्रमाणों की सहायता से अंगांगिभाव का

बोध कराती है। ये ६ प्रमाण इस प्रकार हैं—(१) श्रुति (२) लिंग (३ वाक्य (४) प्रकरण (५) स्थान एवं (६) समाख्या। यह विधि इन प्रमाणों की सहायता से अंगत्व का बोध कराती है। अंगत्व का पर्यायवाची शब्द 'पारार्थ्य' (दूसरे के लिए होना) है और अंगत्व का लक्षण है—'परोद्देशप्र-वृत्तकृतिसाध्यत्वम्' हैं ।

**अर्थबोधिनी**—विभाग २२ के अन्तर्गत हम देखते हैं कि 'दध्ना जुहोति' जैसी विनियोग विधि में दधि अंग है और होम अंगी। 'दधि' के अंगत्व का ज्ञान 'अर्थात् दधि अंग हैं' यह ज्ञान 'दध्ना' पद में प्रयुक्त तृतीया विभक्ति श्रुति से होता है। इस प्रकार यहां अगत्वज्ञापन में तृतीया विभक्ति प्रमाण हुई। किन्तु यह आवश्यक नहीं कि अंगत्व का ज्ञापन सर्वत्र तृतीया विभक्ति से हो। तृतीया विभक्ति के अतिरिक्त और भी प्रमाण हैं जिनकी सहायता से कोई विनियोग विधि अगत्व का ज्ञान कराती है। तृतीया विभक्ति एक प्रमाण-श्रुति का एक प्रभेद मात्र है। अङ्गत्व प्रापन में सहायकभूत कुल छः प्रमाण माने गये हैं। ये हैं—(१) श्रुति, (२) लिङ्ग, (३) वाक्य, (४) प्रकरण, (५) स्थान एवं (६) समाख्या। कभी-कभी किसी स्थल में एक से अधिक प्रमाण प्राप्त होते हैं और उनसे क्रमशः भिन्न-भिन्न पदार्थ अङ्ग होते हुये समझे जाने लगते हैं, किन्तु एक काल में एक विधि से एक ही पदार्थ का अङ्गत्व समझा जायेगा एकाधिक पदार्थ का अङ्गत्व नहीं, अतएव जो प्रमाण प्रबल होता है, उसके साहाय्य से निश्चित किया गया अङ्गत्व ही मान्य होगा, तदितर नहीं। उक्त छः प्रमाणों में क्रमशः पूर्ववती प्रमाण सबल हैं अर्थात् सर्वप्रबल श्रुति प्रमाण है, श्रुति से निर्बल लिङ्ग है किन्तु लिंग श्रुति के अतिरिक्त अन्य सभी प्रमाणों से सबल है। इसी प्रकार अन्य प्रमाणों के

---

१—लक्षण की व्याख्या इस प्रकार भी है—

'परोद्देशेन प्रवृत्ता कृतिसाध्यता यत्र तत्परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यं तस्य भावः परोद्देशप्रवृतिकृतिसाध्यत्वम्'।

सम्बन्ध में समझ लेना चाहिए । समाख्या सबसे अधिक निर्बल है । इन सभी प्रमाणों का विवेचन ग्रंथकार आगे करेंगे ।

ध्यान रहे कि अंगत्व का ज्ञापन विनियोग विधि के द्वारा होता है (अनेन विधिना अंगत्वं ज्ञाप्यते), साक्षात् श्रुत्यादि प्रमाणों के द्वारा नहीं । प्रमाण विधि के द्वारा अंगत्वज्ञापन में सहकारी (सहायक) होते हैं (एतत्सहकृतेन), न कि स्वयं ज्ञापक है ।

विनियोग विधि के द्वारा अंगांगिभाव का बोध होता है। अंग गौण होता है और अंगी मुख्य श्रेष्ठ अर्थात् पर । अंग से अंगी उपकृत होता है । अंग ( अंगी पर) के लिए होता है अर्थात् अंग परार्थ होता है । इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि अंगत्व पारार्थ्य का दूसरा (अपर) पर्याय शब्द है (अंगत्वं पारार्थ्यापरपर्यायम्) । ग्रंथकार ने अंगत्व का लक्षण–'परोद्देश-प्रवृत्तकृतिसाध्यत्वरूपम्' किया है जिसे अन्य शब्दों में 'पारार्थ्य' शब्द की ही व्याख्या समझनी चाहिए । अंगत्व के लक्षण के साथ ही 'पारार्थ्यापर-पर्यायम्' पद का प्रयोग ग्रंथकार के पूर्ववर्ती आचार्यों ने भी किया है जिसको लौगाक्षिभास्कर ने अत्यल्प भेद से उद्धृत सा कर दिया है । उदाहरण के लिये आचार्य आपदेव के मीमांसान्यायप्रकाश में 'अंगत्व'–लक्षणविषयक वाक्य इस प्रकार मिलता है–'एतत्सहकृतेन विधिनांगत्वं परोद्देशप्रवृत्तकृति-व्याप्यत्वरूपं पारार्थ्यापरपर्यायं ज्ञाप्यते' । पं० चिन्नस्वामीशास्त्री का यह मत कि 'पारार्थ्यापरपर्यायम्' पद का प्रयोग इसलिए किया गया है कि यहाँ अंगत्व का लक्षण जैमिनि के अंगत्व लक्षण से भिन्न न समझा जाये[१] । जैमिनि ने शेष का लक्षण इस प्रकार किया है–'शेषः परार्थत्वात्[२] ।

अब अंगत्व के लक्षण 'परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यत्वरूपम्' के अर्थ पर विचार

---

१–'किमिदं जैमिनीयात् पारार्थ्यरूपादंगत्वाद् भिन्नम् ? नेत्याह–पारार्थ्येति' । (सार विवेचिनी–पृष्ट २७)

२–जैमिनिसूत्र–३।१।२ ।

करना चाहिए । 'परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यत्वरूपम्' की मुख्यतः दो प्रकार से व्याख्या की जा सकती हैं—'(१) परम् (उत्कृष्टं स्वर्गादिफलं) तस्य उद्देशेन (तल्लाभार्थमित्यभिप्रायः) प्रवृतः (यागादिप्रवृत्तः यः पुरुषः) तस्य (पुरुषस्य) कृत्या व्यापारेण साध्यत्वम् सम्पाद्यत्वम् ।' 'पर' का अर्थ श्रेष्ठ अर्थात् स्वर्गादि फल है । स्वर्गप्राप्ति का इच्छुक व्यक्ति स्वर्ग को प्राप्त करने की इच्छा से स्वर्ग के साधनभूत 'दर्श' आदि याग करने में प्रवृत्त होगा । ऐसे व्यक्ति को 'परोद्देशप्रवृत्त' कहेंगे और यागानुष्ठान में सक्रिय उस व्यक्ति की क्रिया ही 'परोद्देशप्रवृत्तकृति' कहलायेगी । उस 'परोद्देशप्रवृत्तकृति' रूप क्रिया के द्वारा साध्य अर्थात् सम्पाद्य प्रयाज, अनुयाज, अवघात एवं प्रोक्षण आदि कर्म अंग हुए तथा इन प्रयाज आदि का 'अंग होना' ही अंगत्व है[1] । (२) परः दर्शादियागः तस्य उद्देशेन प्रवृतस्य पुरुषस्य कृत्या व्यापारेण साध्यत्वम् सम्पाद्यत्वम्' । यहाँ 'पर' शब्द का अर्थ स्वर्ग का साधनभूत याग लिया गया है । स्वर्ग के साधनभूत याग के सम्पादन में प्रवृत्त पुरुष की कृति (क्रिया) का साध्यभूत प्रयाज आदि क्रियायें अंग होंगी-यद्वा परशब्दो दर्शादिपरः तथा च तदुद्देशेन प्रवृत्तपुरुषकृतिव्याप्यत्वं प्रयाजादीनां भवतीति तेषां तत्त्वम्' । (कौमुदी पृष्ठ ६८)

वस्तु स्थिति यह है कि 'पर' शब्द अन्यवाची है, तदनुसार किसी भी अन्य के लिये कृतिसाध्य अर्थात् निष्पाद्य होने वाला अंग कहलाने का अधिकारी होता है । इस व्याख्या के अनुसार प्राप्त होने वाला अंगत्व सभी क्षेत्रों के लिए समान रूप से उपयुक्त हो पाता है, अतः अंगत्व की यह व्याख्या सर्वाधिक व्यापक होती है । उदाहरण के द्वारा इसे यों समझा जा

१—'परं स्वर्गादिरूपमुत्कृष्टं साध्य फल तदुद्देशेन सङ्कलनया मनसि सिद्धवत्करणेन तत्साध्यागादिषु प्रवत्तस्य पुरुषस्य कृतिसाध्यरूपं कृतिव्याप्यरूपमित्यर्थः । तथा च स्वर्गफलोद्देशेन दर्शादिषु प्रवृत्तपुरुषकृतिव्याप्यत्वं प्रयाजानुयाजावघातप्रोक्षणादीनां सुप्रसिद्धमिति तेषां शेषत्वम्' ।

(कौमुदी पृष्ठ ६८)

सकता है कि हाथ, पाँव आदि शरीर-रूप अंगी के अंग इसलिए हो जाते हैं कि वे स्वातिरिक्त समग्र शरीरात्मक अंगी के लिए ही निष्पन्न हुए होते हैं, इसीलिए शरीर के किसी भी भाग में, मक्खी बैठने पर हाथ उसे हटाने के लिये प्रवृत्तशील पाया जाता है। इसीलिये हाथ पाँव आदि शरीर के अंग कहलाते हैं।

'अंगी' शब्द का अभिप्रेत अर्थ होता है 'मुख्य' और 'अंग' शब्द का अभिप्रेत' अर्थ उस मुख्य के प्रयोजनसिद्धि में काम आने वाला गौण, इसीलिए मालिक होता है मुख्य अंगी और उसके अनेक भृत्य होते हैं उसके अंग, क्योंकि मालिक की प्रयोजनसिद्धि के लिये सारे भृत्य सचेष्ट हुआ करते हैं।

**प्रसङ्ग**—विनियोग विधि के सहकारीभूत उक्त श्रुत्यादि छः प्रमाणों में से सर्वप्रथम प्रथम प्रमाण-श्रुति के लक्षण सहित प्रभेदों का उल्लेख किया जा रहा है—

**(२४—श्रुतेर्लक्षणं प्रभेदाश्च)**

तत्र निरपेक्षो रवः श्रुतिः। सा च त्रिविधा...विधात्री, अभिधात्री, विनियोक्त्री च। तत्राद्या लिङाद्यात्मिका। द्वितीया व्रीह्यादिश्रुतिः। यस्य च शब्दस्य श्रवणादेव संबन्धः प्रतीयते सा विनियोक्त्री।

**अर्थ**—उनमें से प्रमाणान्तर की अपेक्षा न रखने वाले शब्द को श्रुति कहते हैं। श्रुति के तीन प्रभेद हैं—(१) विधात्री (२) अभिधात्री और (३) विनियोक्त्री। (१) 'लिङ्' आदि श्रुति को विधात्री श्रुति कहते हैं (२) व्रीहि आदि श्रुति को अभिधात्री श्रुति कहते हैं और (३) जिस शब्द के सुनने मात्र से अंगांगिभाव सम्बन्ध का ज्ञान हो जाता है उस शब्द को विनियोक्त्री श्रुति कहते हैं।

**अर्थबोधिनी**—ग्रन्थकार ने यहाँ थोड़े अन्तर के साथ आपदेव के 'मीमां-

सान्यायप्रकाश' को ही उद्धृत कर दिया है[1]। श्रुति का लक्षण 'निरपेक्षो-रवः' किया गया है जैसा कि लिंग, वाक्य आदि के विवेचन से स्पष्ट हो जायेगा कि लिंग एवं वाक्यादि अंग-भाव के बोधन में सहकारी अवश्य होते हैं किन्तु स्वतंत्र अर्थात् निरपेक्ष रूप से नहीं। सबों को अपने पूर्व प्रमाणों की अपेक्षा रखते हुए अन्त में श्रुति की अपेक्षा होती है। उदाहरण के लिए 'स्थान' प्रमाण को ही लीजिए। 'स्थान' को 'प्रकरण' प्रमाण की अपेक्षा होगी, 'प्रकरण' को 'वाक्य' की, 'वाक्य' को 'लिंग' की एवं लिंग' को 'श्रुति' की अपेक्षा होगी। इस प्रकार 'वाक्य' को यहाँ अपने से पूर्व सभी प्रमाणों की अपेक्षा होती है। किन्तु 'श्रुति' को किसी प्रमाण की अपेक्षा नहीं होती है। 'श्रुति' विनियोग विधि द्वारा किये जाने वाले अंगत्वबोध में निरपेक्ष रूप से अर्थात् अन्य किसी प्रमाण की अपेक्षा न रखते हुये सहकारी होती है। इसीलिये 'श्रुति' को 'निरपेक्षो 'रवः' कहा गया है[2]।

यहाँ विनियोग विधि का प्रसंग चल रहा है किन्तु यहाँ जिस श्रुति के विधात्री, अभिधात्री एव विनियोक्त्री ये तीन विभाजन किये गये हैं वह विनियोगविधिपरक श्रुति के विभाग नहीं हैं। विनियोगविधिपरक श्रुति तो उन तीनों में केवल एक विनियोक्त्री श्रुति है। परन्तु श्रुति सामान्य को बिना समझे विनियोक्त्री-रूप श्रुतिविशेष को भला कैसे समझा जा सकता है, इसलिये 'निरपेक्षो रवः श्रुतिः' इस लक्षण वाक्य के द्वारा विधात्री अभि-धात्री एव विनियोक्त्री तीनों श्रुतियों को पहले सामान्यभाव से समझाया गया। किसी भी वस्तु को सामान्यरूपेण समझ होने के पश्चात् विशेष रूप

---

१—'तत्र निरपेक्षो : रवः श्रुतिः। सा च त्रिविधा विधात्री, अभिधात्री, विवियोक्त्री चेति। तत्र विधात्री लिङाद्यात्मिका। अभिधात्री व्रीह्यादिश्रुतिः। यस्य च शब्दस्य श्रवणादेव सम्बन्धः प्रतीयते सा विनियोक्त्री।'

(मीमांसान्यायप्रकाश, पृष्ठ २७-२८)

२—'अंगत्वबोधने लिंगादिवत्प्रमाणान्तरमनपेक्षमाण इत्यर्थः'।

(सारविवेचिनी—पृष्ठ २७)

से उसके संबंध में जिज्ञासा का उदित होना संभव ही है कि श्रुति के प्रकार कितने हैं। अतः इस जिज्ञासा की शान्ति के लिए विधात्री', अभिधात्री, विनियोक्त्री च' इस कथन के द्वारा श्रुति के तीन प्रभेदों का उल्लेख किया गया है। अनन्तर विनियोक्त्री श्रुति ही विनियोगविधि के साथ मिलने पर उस विधि के द्वारा अंगांगिभाव के स्थापन में सहाय्य करती है, इसे बतलाया गया है।

'विधात्री' श्रुति लिङाद्यात्मिका होती है। जैसे 'अग्निहोत्रं जुहोति' में 'लट्' मात्र विधात्री श्रुति है क्योंकि लिङ्' अथवा तदर्थवाची 'लट्' आदि में ही शाब्दी भावना होती है जिसके सुनने पर आर्थी भावना की उत्पत्ति होती है एवं विधि का विधान सम्पन्न होता है (विधत्ते इति विधात्री)। इसलिये 'लिङ्' आदि प्रत्यय का श्रवण 'विधात्री' श्रुति कहे जाते हैं[1]। 'अभिधात्री' श्रुति वीहि आदि का अभिधान मात्र करती है। अतएव जिस स्थल पर विधान एव विनियोग अभिप्रेत न होकर केवल पदार्थ का अभिधान–उच्चारण के द्वारा अपेक्षित वस्तु का ज्ञापन होता है वह श्रुति 'अभिधात्री' श्रुति हुई मानी जाती है।[2] जैसे—'व्रीहीनवहन्ति' यहाँ 'व्रीहीन्'-पदगत 'व्रीहि' शब्द का उच्चारण 'अभिधात्री' श्रुत है। 'अभिधात्री' का अर्थ है—'(या) अभिधया स्वार्थं प्रतिपादयति इति (सा) अभिधात्री।'

'विनियोक्त्री' श्रुति का लक्षण 'यस्य शब्दस्य श्रवणादेव संबन्ध प्रतीयते

---

१ 'यः प्रत्ययो विधायको लिङादिः स एव विधात्री श्रुतिरित्यभिधीयते इत्यर्थः'।

(सारविवेचिनी—पृष्ठ २८)

एवं

'विधात्री—विधानकर्त्री'

(कौमुदी—पृष्ठ ६९)

२ 'अभिधात्री—अभिधानकर्त्री,

(कौमुदी—पृष्ठ ६९)

सा विनियोक्त्री' है। उक्त लक्षण में 'शब्दस्य' पद श्रुति (रव) का वाचक है, इसी प्रकार 'श्रवणादेव' 'निरपेक्ष' की ओर और 'संबन्धः प्रतीयते' अंश अङ्गाङ्गिभावबोधन की ओर संकेत करता है। इस प्रकार विनियोक्त्री श्रुति में श्रुति के 'निरपेक्षो रवः श्रुतिः एवं विनियोग विधि के 'अंगप्रधानसम्बन्धबोधकोविधिर्विनियोगविधि'[१] दोनों लक्षणों का समावेश हो जाता है। विनियोगविधि में सहायक होने के कारण इस श्रुति को विनियोक्त्र कहते हैं।[२]

**प्रसंग**—अब विनियोक्त्री श्रुति के प्रभेदों का उल्लेख करके प्रथम प्रभेद के स्वरूप विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है—

**(२५—विनियोक्त्र्याः श्रुतेस्त्रैविध्यम्, तृतीयाविभक्तिश्रुतेरुदाहरणञ्च)**

स त्रेधा—विभक्तिरूपा, एकाभिधानरूपा एकपदरूपा चेति तत्र विभक्तिश्रुत्याङ्गत्वं यथा 'व्रीहिभिर्यजेत' इति तृतीयाश्रुत्या व्रीहीणां यागांगत्वम्। तदपि पुरोडाशप्रकृतितया। यथा पशोर्हृदयादिरूपहविःप्रकृतितया यागांगत्वम्। 'अरुणया पिंगाक्ष्या एकहायन्या गवा सोमं क्रीणाति' इत्यस्मिन् वाक्ये आरुण्यस्यापि तृतीयाश्रुत्या क्रयांगत्वम्। तदपि गोरूपद्रव्यपरिच्छेदद्वारा न तु साक्षात्, अमूर्तत्वात्।

**अर्थ**—और उस विनियोक्त्री श्रुति के भी तीन प्रभेद होते हैं—(१) विभक्तिरूपा, (२) एकाभिधानरूपा और (३) एकपदरूपा। विभक्तिश्रुति के सुनने से अंगत्व का ज्ञान होता है, जैसे 'व्रीहिभिर्यजेत' वाक्यगत 'व्रीहिभिः' पद में तृतीया विभक्ति के सुनने पर ज्ञात होता है कि व्रीहि याग का अंग है। व्रीहि पुरोडाश की प्रकृति होने से याग का अंग बनते हैं, यह

---

१. देखिये विभाग संख्या २२

२ 'विनियोक्त्री—विनियोगकर्त्री'।

(कौमुदी पृष्ठ—६९)

उसी प्रकार जैसे कि हृहिभूं तहृदय आदि की प्रकृति होने से पशु याग का अग होता है, साक्षात् नही । 'अरुण.या पिंगाक्ष्या एकहायन्या गवा सोमं क्रीणाति' यह एक विधि वाक्य है । इसका अर्थ है —'पीली आँखों वाली एक रक्तवर्ण गाय से सोम खरीदे ।' इस वाक्य में 'अरुणया' पद में श्रुत तृतीया विभक्ति से 'आरुण्य क्रयण का अंग समझा जाता है, वह भी साक्षात् नहीं, अपितु गोरुप पिण्ड के ज्ञापक रूप में यह इसलिये कि 'आरुण्य' अमूर्त पदार्थ है, वह साक्षात् 'क्रयग' क्रिया का अङ्ग नहीं बन सकता ।

**अर्थबोधिनी**—ग्रंथकार ने श्रुति के तृतीय प्रभेद–'विनियोक्त्री' के प्रभेद करके उन प्रभेदों के स्वरूप का परिचय उदाहरणों द्वारा दिया गया है, किन्तु उन्होंने श्रुति के प्रथम एव द्वितीय प्रभेदों का उल्लेख मात्र करके छोड़ दिया । इसका कारण यही है कि प्रथम एवं द्वितीय श्रुतिप्रभेद विनियोग विधि के प्रसंग में अपेक्षित नहीं है ।[1] वस्तुत: विनियोग विधि के प्रसंग में 'श्रुति' पद का अर्थ विनियोक्त्री' श्रुति ही समझना चाहिये । प्रभेदकाल में 'श्रुति' पद का अर्थ व्यापक किया गया था न कि विनियोगविधिपरक ।

'विभक्ति' 'एकाभिधान' एवं 'एकपद'–रूपा विनियोक्त्री श्रुति के द्वारा अंगत्व के निश्चय होने में सहायता प्राप्त होती है अतएव (विनियोक्त्री) श्रुति तीन प्रकार की बतलाई गई है-(१) विभक्तिरूपा, (२) एकाभिधान-रूपा एवं (३) एकपदरूपा ।

'व्रीहिभिर्यजेत' एकवियो विग विधि है । यहाँ 'व्रीहिभि:' में प्रयुक्त तृतीया विभक्ति विनियोक्त्री श्रुति है । तृतीयाविभक्तिरूपा श्रुति द्वारा यह समझा जाता है कि 'व्रीहि' याग का अंग है । याग क्रिया को मुख्य समझकर उसके अनुष्ठान करने में 'व्रीहि' साधन रूप में विनियुक्त होता है । साधन

---

१ 'एवं श्रुतिं विभज्य विधात्र्या: अभिधात्र्याश्च साक्षाद् विनियोजकत्व-स्याभावेन ते उपेक्ष्य विनियोक्त्र्या: विनियोजकत्वमुपपादयति' ।

(सारविवेचिनी–पृष्ट २८)

मुख्य की अपेक्षा गौण या अंग होता है। अतएव 'व्रीहि' याग का अंग हुआ। 'व्रीहि याग का अंग होता है' यही अर्थ 'व्रीहीणां यागांगत्वं' पदों से अभिहित होता है। किन्तु जैसा कि यज्ञविधानों से अवगत होता है याग में व्रीहि का विनियोग अपने प्रकृतिरूप में अर्थात् धान के रूप में नहीं होता, अपितु विकृति रूप में—पुरोडाशरूप में। धान से चावल निकाल कर चावल को पीसकर उसके आटे से बने पके हुये पिण्ड को पुरोडाश कहते कहते हैं[1]। याग में धान (व्रीहि) का साक्षात् विनियोग न होने के कारण व्रीहि याग का साक्षात् अंग भी नहीं बनता, अपितु अपनी विकृति–पुरोडाश के माध्यम से। इस प्रकार पुरोडाश की प्रकृति होने से व्रीहि याग का अंग होता है। याग में विनियुक्त अथ च यागांगभूत किसी पदार्थ की प्रकृति होने के कारण प्रकृतिभूत पदार्थ भी याग का अंग होता है। इस मान्यता की पुष्टि एक सामान्य उदाहरण से की गई है। पशुयागों में पशु को याग-सम्पादक माना जाता है, तदनुसार पशु को याग का अंग समझा जाता है। परन्तु समूचे पशु की आहुति नहीं[2] दी जाती हैं, पशु के हृदय आदि विभिन्न अवयवों को काटकर उनकी हवि दी जाती हैं। फिर इस प्रकार 'पशु' उस

---

१—'यथोक्त देवतां प्रति हविष्ट्वेन प्रदेयद्रव्यरूपः पक्वः पिष्टपिण्डः पुरोडाश इत्युच्यते'।

(ऐतरेयब्राह्मण पर सायणभाष्य—१।१)

२—'यहाँ यह पर ध्यान रखने की बात है कि जिस 'पात्नीवत्' याग में मग्र जीव का ही हवन विहित है वहाँ पशु हव्य विकृति के प्रकृतिरूप में यागांग न होकर साक्षात् रूप में ही अंग बनता है, अतः ग्रंथकार का 'यथा पशोर्हृदयादिहविः प्रकृतितया यागांगत्वम्' इत्यादि कथन 'पात्नीवत्' याग से अतिरिक्त याग के लिये उपन्यस्त समझना चाहिये।

(कौमुदी पृष्ठ ७०)

एवं

पात्नीवत्–यागे तु साक्षात् पशुरेवांगम्'

(मीमांसान्यायप्रकाश–पृष्ठ २९)

याग का साक्षात् अंग नहीं बनता है, अपितु हविर्भूत अपने हृदयादि अवयवों की प्रकृति होने के कारण। पुरोडाश के अंगत्व का समर्थन पशु के अंगत्व-रूप दृष्टान्त से करने का कारण यह है कि प्राचीन ग्रथों में पशु के यागांगत्व का विस्तृत विवेचन मिलता है। कालान्तर में पशु का स्थान पुरोडाश ने ले लिया और पुरोडाश के विनियोग से ही पशुविनियोग का फल मान लिया गया[1]। इस प्रकार यहाँ पूर्ववृत्त के द्वारा परवृत्त का समर्थन किया गया है।

'विभक्ति'-रूपा श्रुति के द्वारा व्रीहि आदि मूर्त पदार्थ के यागांगत्व का विवेचन करने क बाद अमूर्त पदार्थ यागांगत्व का विवेचन 'अरुणया पिंगाक्ष्या एकहायन्या गवासोमं क्रीणाति' वाक्य को उद्धृत करके किया गया है। उक्त उदाहरण में सोमक्रयण का विधान है। सोम को ऐसी गाय देकर खरीदना चाहिये (विनिमय करना चाहिए) जिसमें ये तीनों विशेषतायें हों—(१) गाय अरुण (लाल) हो (२) उसकी आँखें पिंगवर्ण (पीली) हों और (३) उसकी आयु एक वर्ष हो। यदि किसी गाय में इन तीनों विशेषताओं में से एक भी कम होगी तो उससे सोमक्रयण नहीं हो सकता, और स्वेच्छया सोमक्रयण कर लेने पर तत्प्रयुक्त अदृष्ट की उत्पत्ति न होगी।

'अरुणया' पद में तृतीया विभक्ति का प्रयोग हुआ है। यहाँ तृतीया विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से 'आरुण्य' 'क्रयण'-क्रिया का अंग समझा जाता है, यद्यपि सोमक्रयण में साक्षात् गाय का विनियोग होता है। गाय से ही सोम खरीदा जाता है, आरुण्य से नहीं। आरुण्य गुण है, गुण में क्रियां नहीं होती[2]। क्रिया तो 'पृथिवी', 'जल', तेज', 'वायु', एवं 'मन' इन पाँच

---

१—'स वा एष पशुरेवालभ्यीते यत् पुरोडाशः'

(ऐतरेयब्राह्मण-६।९।पृष्ठ १०९)

२—'गुणादिर्निर्गुणक्रियः'

(कारिकावली—१४)

मूर्त द्रव्यों मे ही होती है[1]। गाय 'पृथिवी द्रव्य के अन्तर्गत है और सोम-क्रयण में साक्षात् विनियुक्त होने के कारण क्रयण का अंग होती है। फिर 'आरुण्य' सोमक्रयण का कैसे अंग बनता है ? क्या 'अरुणया' पद ही व्यर्थ है ? नहीं। 'आरुण्य' गाय का विशेषण है। हर एक गाय से सोम खरीदने से क्रयणजन्य अदृष्ट नहीं उत्पन्न हो सकता, अपितु तीन विशेषणों से परिच्छिन्न (व्यावृत्त) गाय के द्वारा ही। आरुण्य भी उनमें से एक विशेषण है जो अरुणोतर गायों का निराकरण कर देता है। इसी प्रकार पिगांक्षीत्व एव 'एकहायनीत्व' भी गोद्रव्यपरिच्छेदक होते हैं। गाय क्रयण का साक्षात् अग है किंतु आरुण्यगुणविशिष्ट गाय ही क्रयण का अंग बन सकती है, तदितर नहीं। इस प्रकार 'आरुण्य' गोव्यावर्तक रूप में (अर्थात् परंपरया) क्रयण का अंग होता है, साक्षात् नहीं। इस विवेचन से सिद्ध होता है कि विभक्तिरूपा श्रुति से, आरुण्य जैसे अमूर्त पदार्थ भी क्रियांग हो जाते हैं।

प्रसङ्ग—द्वितीयाविभक्तिरूपा विनियोक्त्रीश्रुति अंगत्वबोध में विनियोग विधि की सहायिका होती है, इस विषय का विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है।

### ( २६—द्वितीयाविभक्तिश्रुतेरुदाहरणम् )

'व्रीहीन् प्रोक्षति' इति प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वं द्वितीयाश्रुत्या। तच्च प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थम्, तस्य तेन विनाप्युपपत्तेः। किन्त्वपूर्वसाधनत्वप्रयुक्तम्। व्रीहीनप्रोक्ष्य यागानुष्ठानेऽपूर्वानु-

---

१—'क्षितिर्जलं तथा तेजः पवनो मन एव च।
परापरत्वमूर्तत्वक्रियावेगाश्रया अमी॥

(कारिकावली–२६)

अर्थात् पृथ्वी, जल, तेज, वायु एवं मन इन पाँच द्रव्यों में से प्रत्येक में निम्नलिखित सभी धर्म रहते हैं :–(१) परत्व (२) अपरत्व (३) मूर्तत्व (४) क्रिया और (५) वेग।

पपत्तेः । एवं सर्वेष्वङ्गेष्वपूर्वप्रयुक्तमङ्गत्वं बोध्यम् । एवम् 'इमाम गृभ्णन् रशनामृतस्येत्यश्वाभिधानीमादत्ते' इत्यत्र द्वितीयाश्रुत्या मन्त्रस्याश्वाभिधान्यंगत्वम् ।

अर्थ—द्वितीया विभक्ति-रूपा श्रुति से अङ्गाङ्गिभाव का बोध होता है, जैसे 'व्रीहीन् प्रोक्षति' (अर्थात् 'व्रीहि को पानी से छिड़कता है') इस वाक्य के 'व्रिहीन्' पद में श्रुत द्वितीया विभक्ति से यह समझा जाता है कि प्रोक्षण (छिड़कना) क्रिया व्रीहि का अङ्ग है । यह प्रोक्षण इसलिए नहीं किया जाता है कि व्रीहि को उसका अपना रूप प्राप्त कराया जाये क्योंकि प्रोक्षण के विना भी व्रीहि के स्वरूप की सिद्धि रहती है । प्रोक्षण का अनुष्ठान अपूर्व के साधन के रूप में होता है क्योंकि याग में व्रीहि का प्रोक्षण न करने पर अभिप्रेत अपूर्व की उत्पत्ति नहीं हो सकती । इसी प्रकार के अन्य सभी अंग अपूर्व को उत्पन्न करने के कारण ही अंग माने जाते हैं । इसी तरह 'इमामगृन्णन् रशनामृतस्येत्यश्वाभिधानीमादत्ते' एक विधि है, जिसमें विधान है कि 'इमामगृन्णग् रशनामृतस्य' इस मंत्र को पढ़कर अश्व की गलरज्जु को पकड़े । 'इमामगृम्णन् रशनामृतस्य' का अर्थ है कि 'सत्य की इस रज्जु को पकड़ लिया उक्त विधि में 'अश्वाभिधानीम्' पद में श्रुत द्वितीया विभक्ति से यह समझा जाता है कि 'इमामगृम्णन् रशनामृतस्य' यह मंत्र 'अश्वरज्जु के ग्रहण' का अंग है ।

**अर्थबोधिनी**—इसके पूर्व तृतीयाविभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति के स्वरूप का निरूपण किया जा चुका है । ग्रन्थकार अब यहां द्वितीयाविभक्ति-रूपा विनियोक्त्री श्रुति के स्वरूप पर प्रकाश डाल रहे है । व्रीहीन् प्रोक्षति' यह एक विनियोग विधि है । व्रीहान् प्रोक्षति' का अर्थ है । व्रीहि (धान) को ( जल से ) छिड़कता है (अर्थात् छिड़के) । यहां 'व्रीहीन्' पद द्वितीया-विभक्त्यन्त है, अतएव 'व्रीहि कर्मकारक होने से साध्य हुआ और इसलिये 'प्रोक्षति' क्रियापदबोध्य—प्रोक्षण ( छिड़कना ) उसका साधन हुआ । अभिप्राय यह है कि 'व्रीहि' साध्य होने से प्रधान अर्थात् अंगी है और उसका

साधनभूत 'प्रोक्षण' व्रीहि का अंग हुआ सारांश यह है कि द्वितीया विभक्ति से 'प्रोक्षण' व्रीहि का अंग सिद्ध होता है। यही अर्थ 'प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वं द्वितीया श्रुत्या' इन शब्दों का हैं।

प्रोक्षण व्रीहि का अङ्ग है सही, किन्तु प्रश्न यह है कि प्रोक्षण का प्रयोजन है क्या ? क्या प्रोक्षण से व्रीहि अपने स्वरूप को प्राप्त करता है ? उत्तर मिलेगा नहीं (प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थम्) क्योंकि विना प्रोक्षण किये भी व्रीहि व्रीहि ही रहते हैं (तस्य व्रीहिस्वरूपस्य तेन प्रोक्षणेन विना अपि उपपत्तेः सिद्धत्वात्)। पुनश्च प्रोक्षण के द्वारा व्रीहि के स्वरूप में कोई विशेषता भी आती नहीं देखी जाती। अतएव प्रोक्षणक्रिया का कोई ऐसा प्रयोजन नहीं जो इष्ट हो—जिसे प्रत्यक्षतः देखा जा सके। फिर प्रोक्षण का क्या प्रयोजन है ? ग्रन्थकार का उत्तर है कि उससे अपूर्व या अदृष्ट की उत्पत्ति होती है। अतएव प्रोक्षण अपूर्व के साधनार्थं व्रीहि का अङ्ग होता है (किन्तु तच्च अपूर्वसाधनत्व-प्रयुक्तम्[1])। यदि व्रीहि का प्रोक्षण न किया जायेगा तो अपूर्व की उत्पत्ति न हो सकेगी (व्रीहीनप्रोक्ष्य यागानुष्ठानेऽपूर्वानुपपत्तिः) और बिना अपूर्व की उत्पत्ति हुये याग के फल की प्राप्ति भी नहीं होगी। यही स्थिति अन्य अपूर्व-प्रयोजक अङ्गों के विषय में समझना चाहिए। आज्यमवेक्षते' विधि में आज्याङ्गभूत अवेक्षण क्रिया भी अपूर्वफलक है, क्योंकि यहाँ आज्यावेक्षण (घृतदर्शन) का कोई दृष्ट फल नहीं है।

---

१—'तच्च प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थं ............................ किन्त्वपूर्व-साधनत्वप्रयुक्तम्।' वाक्य का अन्वय इस प्रकार होगा—

'प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थम्, तस्य तेन विनाप्युपपत्तेः, किन्तु तच्चापूर्व-साधनत्वप्रयुक्तम्।' यहाँ 'तच्च' से 'प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वम्' गृहीत होता है और 'अपूर्वसाधनत्वप्रयुक्तम्' से अन्वित होता है। देखिये—

'तच्चेति। प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वम् चेत्यर्थः। तच्चेत्यस्यापूर्वसाधनत्व-प्रयुक्तमित्यनेनान्वयः

(कौमुदी—पृष्ठ ७२)

ध्यान रहे कि 'प्रोक्षण' एवं 'अक्षवेण' आदि अङ्गभूत क्रियायें जिन्हें अदृष्टार्थक कहा जाता है उन्हें केवल अदृष्टार्थक समझना चाहिये, क्योंकि उनका विनियोग अपूर्व की उत्पत्ति के लिये होता है। किन्तु 'अवघात' आदि अङ्गभूत क्रियायें जिन्हें दृष्टार्थक कहा गया है[1] दृष्टार्थक होने के साथ ही साथ अदृष्टार्थक भी होती है; ऐसा न मानने पर प्रासङ्गिक वितुषीकरण-रूप दृष्ट प्रयोजन नखविदलन आदि अन्य क्रियाओं से भी सम्पन्न हो सकता। किन्तु उस स्थल पर नियम विधि द्वारा केवल वही क्रिया करने का विधान किया जाता है[2], अन्यथा क्रियाजन्य अपूर्व की उत्पत्ति नहीं मानी जा पायेगी जो कि मानी जाती है एवं 'नियमापूर्व' शब्द द्वारा कथित होती है। कहने का तात्पर्य यह है कि 'व्रीहीनवहन्ति' इस विधि स्थल में 'अवघात' केवल तुषविमोचन (भूसी हटाने –मात्र के लिये होता तो भूसी अवघात द्वारा न हटाकर नखविदलन द्वारा भी हटाई जा सकती थी। किन्तु नाखून द्वारा धान की भूसी को हटाने से अपेक्षित अपूर्व की प्राप्ति न हो सकेगी, इसीलिये दृष्टार्थक क्रियायें दृष्टार्थक होते हुये भी अपूर्वार्थक (अदृष्टार्थक) भी होती हैं।[3]

'आरुण्य' गुण है और क्रयण क्रिया है। गुण और क्रिया दोनों अमूर्त हैं। दो प्रकार के अमूर्तों के अङ्गत्व पर विचार करने के पश्चात् एक अन्य अमूर्त पदार्थ—मन्त्र के अङ्गत्व पर विचार किया गया है। 'इमामगृभ्णन् रशनामृतस्येत्यश्वाभिधानीमादत्ते' यहाँ 'अश्वाभिधानीम्' पद में द्वितीया विभक्ति है, अतएव द्वितीयाविभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से 'इमामगृभ्णन्

१—'तत्र दृष्टार्थमवधातादि' (विभाग संख्या–४८)

२—देखिये नियमविधिप्रकरण (विभाग संख्या–६२)

३—'यत्र दृष्टार्थता न संभवति, तादृशाङ्गेषु केवलापूर्वप्रयुक्तत्वम्, यत्र तु दृष्टार्थता, तत्र नियमापूर्वप्रयुक्तत्वमित्यर्थः'

(सारविवेचनी–पृष्ठ ३०)

रशनामृतस्य' यह मंत्र अश्वाभिधानी (घोड़े के गले में बंधी हुई रस्सी[1]) के ग्रहण का अङ्ग होता है। 'इमामगृभ्णन् रशनामृतस्य' यह मंत्र तैत्तिरीय-संहिता (५।१।२।१) में प्राप्त होता है एवं इसका उल्लेख करके 'अश्वाभि-धानीम् आदत्ते' इस प्रकार विनियोग शतपथब्राह्मण (१३।१८।१) में मिलता है। महानिचयन प्रकरण में मिट्टी की यज्ञवेदी बनाने के लिये अध्वर्यु[2] एक अश्व एवं एक गर्दभ से अरण्य जाकर मिट्टी लाये, ऐसा विधान है। अध्वर्यु अश्वरशना को पकड़ते समय 'इमामगृभ्णन् रशनामृतस्य' मंत्र को पढ़े, ऐसा विधान है। द्वितीया विभक्तिरूपा श्रुति से मंत्र अङ्ग बनता है। और 'अश्वाभिधानी का ग्रहण' अङ्गी। इस प्रकार अमूर्त मन्त्र भी द्वितीयाविभक्ति द्वारा अश्वाभिधानी के ग्रहण का अङ्ग हुआ समझा जाता है। मन्त्रोच्चारण अदृष्टार्थक है, क्योंकि इसका कोई दृष्ट प्रयोजन नहीं, अन्यथा मंत्रोच्चारण के बिना भी अश्वरशना का ग्रहण किया जा सकता था।

**प्रसङ्ग**—सप्तमी विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से अङ्गत्व समझा जाता है, तथा इसी प्रकार अन्य अनुल्लिखित विभक्तियों से भी अङ्गत्व बोध होता है, इसी विषय का उल्लेख किया जा रहा है—

**(२७—सप्तमीविभक्तिश्रुतेरुदाहरणम्)**

'यदाहवनीये जुहोति' इत्याहवनीयस्य होमांगत्वं सप्तमीश्रुत्या। एवमन्योऽपि विभक्तिश्रुत्या विनियोगो ज्ञेयः।

**अर्थ**—'यदाहवनीये जुहोति' (अर्थ–आहवनीय अग्नि में हवन 'करे') इस वाक्य के 'आहवनीये' पद में श्रुत सप्तमीविभक्तिरूपा श्रुति से यह बोध

---

१—'तत्राश्वगले बद्धा रज्जुरश्वाभिधानी'

(सारविवेचिनी–पृष्ठ ३०)

२—चार ऋत्विकों में से एक। होता, उद्गाता अध्वर्यु एवं ब्रह्मा ये चार ऋत्विक् हैं। अध्वर्यु यजुर्वेद का ऋत्विक् है।

होता है कि 'आहवनीय' अग्नि 'याग' का अङ्ग है। इसी प्रकार विभक्ति-श्रुति मे अन्य विनियोग भी समझे जानें चाहिये।

**अर्थबोधिनी**—'यदाहवनीये जुहोति' विनियोग विधि है। 'होम' क्रिया है, वह आहवनीयनामक अग्नि में सम्पन्न होती है, अतएव अधिकरण होने के कारण 'आहवनीये' में सप्तमीविभक्ति का प्रयोग किया गया है। यहाँ सप्तमी-विभक्तिबोध्य अधिकरण (आधार)–'आहवनीय' गुण हुआ और आधेय–'होम' प्रधान।

विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति के जो उदाहरण अभी तक दिये जा चुके हैं[1] वे तृतीया, द्वितीया एवं सप्तमी विभक्तिरूप हैं। चतुर्थी पञ्चमी एवं षष्ठी विभक्ति के उदाहरण मूल ग्रंथ में नहीं दिये गये है, अतएव मूल में, अनुल्लिखित ये विभक्तियाँ भी जहाँ विनियोग विधि के प्रसङ्ग में प्रयुक्त होती हैं विनियोग विधि द्वारा अङ्गत्व बोध में सहायिका होती हैं। जैसे 'मैत्राव-रुणाय दण्डं प्रयच्छति' यहाँ चतुर्थी विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से 'मैत्रावरुण' नामक पुरोहित 'दण्ड प्रदान' क्रिया का अङ्ग समझा जाता है। 'अग्नेः तृणान्यपचिनोति'' में प्रयुक्त पञ्चमीविभक्तिरूपाश्रुति से 'अग्नि' 'तृणा-पचयन' (तिनके हटाने) क्रिया का अंग समझा जाता है। 'यजमानस्य याज्या' में प्रयुक्त षष्ठी विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से यह बोध होता है कि यजमान 'याज्या' का अंग है[2]। उक्त विवरण से यह भी सिद्ध होता

---

१—यहाँ यह ज्ञातव्य है कि विभक्ति में से चूंकि द्वितीया और सप्तमी दोनों आदि एवं अन्तभूत विभक्ति श्रुति के द्वारा विनियोग बताया गया है, इससे प्रतीत यह होता है कि अनुक्त चतुर्थी पञ्चमी एवं षष्टी विभक्तिश्रुति से भी विनियोग होता है अर्थात् अंगांगिभाव समझा जाता है। उन विभक्तिश्रुति से होने वाले विनियोग के उदाहरण आगे दिये जा रहे हैं।

२—सर्वेभ्यः कामेभ्यो दशपूर्णसासौ, मैत्रावरुणाय दण्डं प्रयच्छति अग्ने तृणान्यपचिनोति, गोदोहनेत पशुकामस्य, प्रणयेत्, यजमानस्य याज्या इत्यादौ चतुर्थीपञ्चमीषष्ठीविभक्तिभिः विनियोगो बोध्य इत्यर्थः'

(सारविवे चनी—पृष्ठ ३१)

है कि प्रकृत स्थल में द्वितीयाविभक्त्यन्त पदार्थ अंगी होता है किन्तु अन्य विभक्त्यन्त पदार्थ अंग होते हैं।

इस प्रकार विनियोक्त्री श्रुति के प्रथम प्रभेद विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति का प्रभेद सहित विवेचन समाप्त हुआ।

प्रसङ्ग—विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति के विवेचन होने के पश्चात् अब विनियोक्त्री श्रुति के द्वितीय प्रभेद—'एकाभिधानरूपा विनियोक्त्री श्रुति' एवं तृतीय प्रभेद 'एकपदरूपा विनियोक्त्री श्रुति' का विवेचन किया जा रहा है—

(२८ – एकपदैकाभिधानश्रुत्योरुदाहरणम्)

'पशुना यजेत' इत्यत्रैकत्वपुंस्त्वयोः समानाभिधानश्रुत्या कारकाङ्गत्वम्। 'यजेत' इत्याख्याताभिहितसंख्याया भावनांगत्वं समानाभिधानश्रुतेरेव। एकपदश्रुत्या च यागांगत्वम्।

**अर्थ**—'पशुना यजेत' इस विधि में श्रुत 'टा' प्रत्ययरूप समानाभिधान-श्रुति से यह ज्ञात होना है कि 'एकत्व' संख्या एवं 'पुंस्त्व' ये दोनों करण कारक (पशु) के अंग हैं। इसी प्रकार 'यजेत' पद में श्रुत 'त' प्रत्यय-रूप समानाभिधान श्रुति से यह बोध होता है कि आख्यातबोध्य संख्या (एकत्व) उसी 'त' प्रत्यय से बोध्य भावना का अंग है और 'यजेत'—रूप एक पद श्रुति से यह बोध होता है कि संख्या (एकत्व) याग का अंग है।

**अर्थबोधिनी**—ग्रन्थकार ने विनियोक्त्री श्रुति के विभक्तिरूपा, एकाभि-धानरूपा एवं एकपदरूपा तीन प्रभेदों का उल्लेख (विभाग संख्या २५ में) किया था, जिनमें से विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति का विवेचन इससे पूर्व किया जा चुका है। यहाँ 'एकाभिधान-रूपा' एवं 'एकपदरूपा' प्रभेद के स्वरूप पर विचार किया जा रहा है। ग्रन्थकार ने यहाँ पर 'एकाभिधान' शब्द का प्रयोग न करके इसके स्थान पर 'समानाभिधान' पद का प्रयोग किया है। यद्यपि इन दोनों शब्दों के अर्थों में कोई अन्तर नहीं है किन्तु संज्ञा में परिवर्तन कर देना उचित नहीं प्रतीत होता है। हमारे ग्रन्थकार 'मीमांसा-

न्यायप्रकाश' से प्राय: वाक्य के वाक्य कुछ परिवर्तन के साथ उद्धृत कर देते हैं किन्तु कहीं-कहीं वे मूलवाक्य को ज्यों का त्यों रख देते हैं। इसलिये उक्त संज्ञास्खलन हो गया है। विनियोक्त्री श्रुति का प्रभेद करते हुये 'मीमांसान्यायप्रकाश' के ये शब्द हैं—'सा च त्रिधा विभक्तिरूपा, समानाभिधानरूपा, एकपदरूपा चेति' एवं विवेचन करते समय उन्होंने इस प्रकार लिखा है—'पशुना यजेतेत्यत्रैकत्वपुंस्त्वयोः समानाभिधानश्रुत्या कारकांगत्वम्। यजेतेत्याख्याताभिहितसंख्याया भावनांगत्वं समानाभिधानश्रुतेः। एकपदश्रुत्या च यागांगत्वम्।' किन्तु लौगाक्षिभास्कर ने विनियोक्त्री के प्रभेदों का उल्लेख करते समय 'समानाभिधान' शब्द का प्रयोग न करके 'एकाभिधान' शब्द का प्रयोग किया है—'सापि त्रिविधा–विभक्तिरूपा, एकाभिधानरूपा एकपदरूपा चेति।' किन्तु इन प्रभेदों का विवेचन करते समय उन्होंने उक्त स्वकृतपरिवर्तन को भूलकर 'मीमांसान्यायप्रकाश' के वाक्यों को शब्दश: (एक एवकार को छोड़कर) उद्धृत कर दिया है। इसीलिये उक्त स्खलन हो गया है—"पशुना यजेत' इत्यत्रैकत्वपुंस्त्वयोः समानाभिधानश्रुत्या कारकांगत्वम्। 'यजेत' इत्याख्याताभिहितसंख्याया भावनांगत्वं समानाभिधानश्रुतेरेव। एकपदश्रुत्वा च यागांगत्वम्।'

'पशुना यजेत' यह एक विधिवाक्य है। इसमें दो पद हैं–एक 'पशुना' और दूसरा 'यजेत'। 'पशुना' में 'टा' (ना) प्रत्यय है और 'यजेत' में 'त' प्रत्यय। यहाँ 'टा' एवं 'त' प्रत्ययों को 'समानाभिधान' (एकाभिधान)–रूपा विनियोक्त्री श्रुति का उदाहरण एवं 'यजेत' पद को 'एकपदरूपा 'विनियोक्त्री श्रुति की दृष्टि से विचार नहीं किया गया है। 'टा' प्रत्यय के वाच्य कारक (करण), एकत्व (संख्या) एवं पुंस्त्व (लिंग) हैं, अतएव इन तीनों के एक (समान) प्रत्यय (टा) से ही अभिहित अर्थात् कथित होने के कारण (टा) प्रत्यय को एकाभिधान या समानाभिधान कहते हैं। इन तीनों में से करण मुख्य है क्योंकि कारक का ही साक्षात् क्रिया से अन्वय होता है, संख्या आदि का नहीं। 'संख्या' आदि 'कारक' की अपेक्षा गौण होती है

अतएव एकत्व संख्या एवं पुंस्त्व लिंग कारक का अंग होते हैं। यद्यपि लिङ्ग एवं संख्या प्रातिपदिक के अर्थभूत पशु में वर्तमान रहने के कारण उनके अंग कहे जाने चाहिये क्योंकि 'पशुना यजेत' का यही अर्थ होता है कि 'एक नर पशु से याग करना चाहिये'। इस प्रकार संख्या आदि प्रातिपदिकार्थ से ही साक्षात् सम्बद्ध रहते हैं[1]। किन्तु करण एवं संख्या आदि एकप्रत्यय-गम्य होते हैं अतएव करण की उपस्थिति मन में शीघ्र होती है और प्रत्ययार्थ प्रधान होता है इसलिये संख्या एवं लिङ्ग का अन्वय कारक से ही हुआ माना गया है[2]।

'यजेत' पद में 'त' प्रत्यय है। इसी 'एक' प्रत्यय से एकत्व संख्या एवं भावना (आर्थी) दोनों अर्थों का अभिधान होता है (देखिये विभाग-संख्या ९)। अतएव 'त' प्रत्यय एकाभिधान अर्थात् समानाभिधान है, इसीलिये 'त' प्रत्यय के वाच्य संख्या एवं भावना (आर्थी) में अंगांगिभाव संबंध है। यहाँ संख्या अंग है एवं भावना अंगी। 'भावना' पद से आर्थी भावना ली जानी चाहिए क्योंकि शाब्दीभावना का साध्य होने के कारण शाब्दीभावना की अपेक्षा आर्थीभावना ही मुख्य है। ध्यान रहे यहाँ एकाभिधान अर्थात् समानाभिधान का अर्थ एक प्रत्ययाभिधान अर्थात् समानप्रत्ययाभिधान समझना चाहिये।

'एकपदरूपा' विनियोक्त्री श्रुति का उदाहरण 'यजेत' यह तिङन्त पद है जिससे पूर्ववत् संख्या भी अभिहित होती है और धात्वर्थ याग भी। स्वर्गसाधन-भूत याग सर्वापेक्षया मुख्य होने के कारण अंगी होता है एवं संख्या तदपेक्षया

---

१—'एवं च पुमानेक एव पशुरालब्धव्य इति सिद्धम्'

(सारविवेचिनी–पृष्ठ ३१)

२—'यद्यपि लिङ्गसंख्ययोः प्रातिपादिकार्थनिष्ठत्वेन तदङ्गत्वमेव वक्तुं युक्तम्, तथापि करणत्वस्य एकप्रत्ययगम्यत्वेन शीघ्रमुपस्थितत्वात् प्रत्ययार्थ-त्वेन प्राधान्याच्च पूर्वं तत्रैवान्वयः।'

(सारविवेचिनी–पृष्ठ–३१)

गौण होती है। अतएव 'यजेत' इस एकपदरूपा विनियोक्त्री श्रुति से संख्या याग का अंग समझी जाती है।

**प्रसंग**—अमूर्त होने पर भी संख्या भावना का अंग हो सकती है, इस विषय का उल्लेख किया जा रहा है--

(२९—अमूर्तपदार्थस्यापि भाविनाङ्गत्वम्)

न चामूर्तायास्तस्याः कथं भावनांगत्वमिति वाच्यम्। कर्तृपरिच्छेदद्वारा तदुपपत्तेः। कर्ता चाक्षेपलभ्यः। आख्यातेन हि भावनोच्यते। सा च कर्तारं विनानुपपन्नेति तमाक्षिपति।

**अर्थ**—यह भी कहना उचित नहीं है कि 'वह अमूर्त संख्या भावना का अङ्ग कैसे हो सकती है'। यह इसलिये कि कर्ता के व्यावर्तक होने के कारण संख्या भावना का अंग होती है। यद्यपि यहाँ कर्ता का वाचक कोई पद नहीं है, फिर भी कर्ता का आक्षेप होता है। कर्ता का आक्षेप अर्थापत्ति प्रमाण से इस प्रकार होता है—आख्यात का वाच्य भावना होती है, भावना कर्ता के विना सम्पन्न नहीं होती है, इसलिये भावना के द्वारा कर्ता का आक्षेप ।

**अर्थबोधिनी**—विभाग संख्या २८ में यह बतलाया गया है कि भावना संख्या का अंग होती है, किन्तु संख्या अमूर्त हैं, वह भावना का अग कैसे हो सकती है ? यह प्रश्न है। ऐसा ही प्रश्न इसके पूर्व विभाग संख्या २५ के अन्तर्गत हो चुका है तथा उसका उत्तर भी वहीं दे दिया गया है। प्रश्न यह था कि 'आरुण्य' गुण होने के कारण अमूर्त है, वह 'क्रयण' क्रिया का अंग कैसे हो सकता है। आरुण्य के अङ्गत्व की सिद्धि में जो समाधान वहां मिलता है प्रायः वही समाधान यहाँ भी है। वहाँ आरुण्य 'गोद्रव्यपरिच्छेदद्वारा' क्रिया का अंग बनता है और यहाँ संख्या 'कर्तृपरिच्छेदद्वारा' भावना का अङ्ग बनती है।

अब विचारणीय प्रश्न यह है कि 'संख्या' 'कर्तृपरिच्छेदद्वारा' भावना

का अंग कैसे बनती है ? जैसा कि पूर्व विवेचन हो चुका है आख्यात–'त' प्रत्यय के संख्या एवं भावना दोनों अर्थ होते हैं। भावना सर्वापेक्षया मुख्य होती है। किन्तु कोई भी भावना भावक-कर्ता के विना सम्पन्न नहीं हो सकती, अतएव भावना की सिद्धि के लिये भावक-कर्ता का होना अनिवार्य है इस प्रकार अर्थापत्ति प्रमाण से कर्ता के आक्षेप (सिद्धि) हो जाने पर भी कर्ता एक होगा दो होंगे या अनेक ? यह प्रश्न उपस्थित होगा। तब यजेत' पद के 'त' प्रत्ययगत एकत्व संख्या कर्ता का परिच्छेद-व्यावर्तन करती है कि कर्ता एक होगा। इस प्रकार 'एकत्व' संख्या कर्ता को परिच्छिन्न करती है ओर कर्ता भावना का भावक होता है। इस प्रकार एकत्व सख्या कर्ता के परिच्छेदक के माध्यम से भावना का अंग होती है। इसी लिये 'यजेत' पद का अर्थ यही समझा जाता है कि (एक व्यक्ति) याग करे। यद्यपि 'यजेत' पद के साथ 'एकजनः' पद का प्रयोग नहीं हुआ है फिर भी 'त' प्रत्यय से ही कर्तृगत एकत्व सख्या का बोध हो जाता है। यह संख्या पूर्वोक्त प्रकार से 'त'–प्रत्ययवोध्य भावना का अंग होती है। इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि यद्यपि 'व्रीहि' आदि की भाँति सख्या' मूर्त नहीं है जो क्रिया में विनियुक्त हो सके, तथापि अमूर्त होते हुये भी संख्या कर्ता का व्यावर्तन करने के कारण भावना का अंग होती है। यह सही है कि मीमांसक आख्यात (यथा 'त' प्रत्यय) का अर्थ कर्ता न मानकर भावना मानता है किन्तु भावना के सम्पन्न होने के लिये कर्ता का होना आवश्यक होता है। इस प्रकार आख्यात का वाच्य न होने पर भी कर्ता आक्षिप्त हो जाता है ।

प्रसंग—'श्रुति' प्रमाण 'लिंग' प्रमाण से प्रबल होता है, इस विषय का विवेचन करते हैं—

(३० – श्रुतिर्लिङ्गादिभ्यःप्रबला)

सेयं श्रुतिर्लिङ्गादिभ्यः प्रबला। लिङ्गादिषु न प्रत्यक्षो विनियोजकः शब्दोऽस्ति किन्तु कल्प्यः । यावच्च तैर्विनियोजकशब्दः

कल्प्यते तावत् प्रत्यक्षश्रुत्या विनियोगस्य कृतत्वेन तेषां कल्पकत्व-शक्तेर्व्याहतत्वात् । अत एवैन्द्रचा लिङ्गान्नेन्द्रोपस्थानार्थत्वम्, किन्तु 'ऐन्द्रचा गार्हपत्यमुपतिष्ठते' इत्यत्र गार्हपत्यमिति द्वितीया-श्रुत्या गार्हपत्योपस्थानार्थत्वम् ।

**अर्थ**—पूर्वोक्त श्रुति लिंग वाक्य आदि प्रमाणों से अधिक बलवती होती है। इसका कारण यह है कि लिंग आदि स्थल में अंगांगिभावबोधक श्रुति का साक्षात् श्रवण नहीं रहता है, अपितु उसकी कल्पना करनी पड़ती है। उन लिंग आदि प्रमाणों से जब तक प्रत्यक्षविनियोजक शब्द अर्थात् श्रुति की कल्पना की की जाये तब तक प्रत्यक्ष श्रुति से विनियोग के हो जाने के कारण उन लिंगादि प्रमाणों की श्रुतिकल्पनाविषयक शक्ति खण्डित हो जाती है। इसीलिये लिंग प्रमाण से 'कदा चनस्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे' यह ऐन्द्री ऋचा इन्द्रपूजन का अंग नहीं होती है, किन्तु 'ऐन्द्र्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते' इस वाक्य में श्रुत 'गार्हपत्यम्' इस द्वितीया श्रुति से ऐन्द्री ऋचा 'गार्हपत्य' नामक अग्नि के पूजन का अंग समझी जाती है।

**अर्थबोधिनी**—कुछ विनियोग स्थल ऐसे होते हैं जहाँ श्रुति आदि अनेक प्रमाण इक्ट्ठे होकर विनियोग का बोध कराने लगते हैं, जैसे यदि श्रुति द्वारा पदार्थविशेष किसी एक का अंग होता हुआ ज्ञात होता है तो लिंग द्वारा वही पदार्थविशेष दूसरे का अंग होता हुआ प्रतीत होता है। किन्तु कोई पदार्थ एक काल में एकाधिक पदार्थों का पृथक्-पृथक् अंग नहीं हो सकता अपितु 'एक पदार्थ' का ही अंग हो सकता है। उसी अंगीभूत 'एक पदार्थ' का निश्चय श्रुति आदि प्रमाणों के परस्पर बलाबल से होता है। श्रुति, लिंग, वाक्य, प्रकरण, स्थान एवं समाख्या इन ६ प्रमाणों में से प्रत्येक प्रमाण अपने परवर्ती प्रमाण से अपेक्षाकृत अधिक बलवान् और पूर्ववर्ती प्रमाणों से अपेक्षाकृत अधिक दुर्बल है। श्रुति प्रथम प्रमाण है। वह अपने परवर्ती 'लिंग' प्रमाण से अधिक बलवान् है। लिंग वाक्य से बल-वान् किन्तु श्रुति से दुर्बल है। इसी प्रकार अन्य प्रमाणों के विषय में समझना

चाहिये। अन्तिम प्रमाण–समाख्या सर्वापेक्षया दुर्बल है। इससे यह भी सिद्ध होता है कि श्रुति लिंग एव तत्परवर्ती सभी प्रमाणों से बलवान् है, इसी लिए ग्रन्थकार ने श्रुति को 'लिंगादिभ्यः प्रबला' कहा है।

श्रुति आदि ६ प्रमाणों में से प्रत्येक प्रमाण अपने परवर्ती प्रमाण की अपेक्षा अंगांगिभाव का बोध शीघ्र करा देता है। जो प्रमाण जितना अधिक परवर्ती होता है वह अंगांगिभाव के बोध कराने में उतनी ही अधिक दूर (विप्रकृष्ट) रहता है, अतएव अंगांगिभावबोधरूप प्रयोजन (अर्थ) से दूर होने के कारण परवर्ती प्रमाण अपने पूर्ववर्ती प्रमाण से अपेक्षाकृत दुर्बल होता है[1]।

लिंग की परिभाषा अग्रिम विभाग में की गई है, जिसके अनुसार लिंग का अर्थ 'शब्दसामर्थ्य' होता है। 'शब्दसामर्थ्य' से अभिप्राय शब्द की अभिधेय अर्थ के बोध कराने में क्षम रूढ्यात्मक शक्ति' से है।

लिंग के स्वरूप एवं श्रुति से उसकी दुर्बलता का स्पष्ट ज्ञान ग्रन्थोक्त उदाहरण पर विचार करने से हो जाता है। 'कदाचन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे' इत्यादि मत्र ऋग्वेद (८।५१।७) में मिलता है। इस ऋचा में 'इन्द्र' पद का प्रयोग हुआ है, इसीलिये इस ऋचा को 'ऐन्द्री' कहते हैं। प्रश्न यह है कि इस ऋचा का विनियोग कहाँ होना चाहिये ? इस ऋचा में 'इन्द्र' शब्द का प्रयोग हुआ है तो क्या यह मन्त्र इन्द्रपूजन ('इन्द्रोपस्थान') का अंग है ? अथवा 'ऐन्द्रया गार्हपत्यमुपतिष्ठते' (मैत्रायणी संहिता–१।५।११) वाक्य के 'गार्हपत्यम्' पदगत द्वितीया विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति से गार्हपत्यपूजन' (गार्हपत्योपस्थान) का अंग है ? इस प्रकार 'कदाचन स्तरीरसि······' आदि एक ही ऋचा एक ही काल में लिंग प्रमाण से इन्द्रपूजन एवं 'श्रुति'

---

१—'श्रुतिलिंगवाक्यप्रकरणस्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यमथ-विप्रकर्षात्' (जैमिनिसूत्र–३।३।१४)

२—'गार्हपत्य' एक प्रकार की अग्नि होती है। अग्नियाँ तीन प्रकार की होती हैं—(१) गार्हपत्य (२) दक्षिण एवं (३) आहवनीय।

प्रमाण से गार्हपत्यपूजन का अंग हो रही है जो कि सम्भव नहीं है, अतः यह निर्णय करना आवश्यक है कि 'श्रुति' एवं 'लिंग' इन दोनों में कौन अधिक बलवान् है जिसकी बलवत्ता के आधार पर उक्त मंत्र को इन्द्रस्तुति अथवा गार्हपत्यस्तुति किसी एक का ही अंग माना जा सके, यह जिज्ञासा होने पर निर्णय यह होता है कि 'श्रुति' यतः लिंग' से भी प्रबल है क्योंकि वह लिंगापेक्षया शीघ्र गार्हपत्यस्तुति के प्रति मन्त्र की अंगता सिद्ध करती है अतः मन्त्र गार्हपत्यस्तुति का ही अङ्ग सिद्ध हो जाता हैं। इस विषय को इस प्रकार समझना चाहिये कि लिङ्ग से विनियोग के बोध होने में अधिक समय लगेगा, वह इस प्रकार है—लिङ्ग से विनियोग-बोध होने में ४ व्यापारों की आवश्यकता होती है —

(१) **स्वाभिधेयार्थप्रतिपादन**—सर्वप्रथम 'कदाचन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे' इस मन्त्र के पदों का अभिधेय अर्थ ज्ञात होता है।

(२) **वस्तुप्रकाशनसामर्थ्यनिरूपण**—मंत्रार्थबोध के पश्चात् 'इन्द्र' शब्द की शक्ति से ज्ञात होता है कि यह मंत्र इन्द्रपरक है।

(३) **अंगांगिबोधकश्रुतिकल्पना**—'मन्त्र इन्द्रपरक है' ऐसा बोध होने के पश्चात् 'इस मंत्र से इन्द्र का उपस्थापन करता है' ('अनेन मंत्रेण इन्द्रमुपतिष्ठते') इस प्रकार की श्रुति की कल्पना करनी पड़ेगी।

(४) **विनियोग**—उक्त श्रुति की कल्पना हो जाने के पश्चात् ऐन्द्रमंत्रेण इन्द्रमुपतिष्ठेत[1] (अर्थात् 'ऐन्द्र मंत्र से इन्द्र की पूजा करें') इस प्रकार विनि-

---

१—'तत्र प्रथमं मन्त्रपदानि स्वाभिधेयार्थं प्रतिपादयन्ति, तत ऊर्ध्वं मन्त्रस्य वस्तुप्रकाशनसामर्थ्यं निरूप्यते। तत ऊर्ध्वञ्च तत्सामर्थ्यवशात् साधनत्ववाचिनी प्रधानत्ववाचिनी च श्रुतिः कल्प्यते। कल्पिता च श्रुतिः पश्चादैन्द्रमन्त्रेणेन्द्रमुपतिष्ठेतेति विनियुङ्क्ते इति मन्त्रपदाभिधेयप्रतिपादनविनियोगयोर्मध्यवर्तिनौ सामर्थ्यनिरूपणश्रुतिकल्पनव्यापारौ भवतः।'

(कौमुदी—पृष्ट ८१)

योग होता है जिसका अभिप्राय यह होता है कि 'ऐन्द्र मन्त्र इन्द्रोपस्थापन का अङ्ग है' ('ऐन्द्रमन्त्रस्य इन्द्रोपस्थानाङ्गत्वम्') इस प्रकार 'स्वार्थाभिधेयप्रतिपादन' एव 'विनियोग' के बीच वस्तुप्रकाशनसामर्थ्यनिरूपण' एवं 'अङ्गाङ्गिबोधकश्रुतिकल्पना' इन दो व्यापारों का व्यवधान होता है।

किन्तु श्रुति के द्वारा विनियोग होने में केवल दो व्यापारों की आवश्यकता होती है। उदाहरण के लिये 'ऐन्द्रया गार्हपत्यमुपतिष्ठते' यहाँ 'गार्हपत्यम्' पद में श्रुति है ही, उसकी कल्पना करने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता, अतएव विनियोग के लिये दो व्यापारों की आवश्यकता होती है—(१) स्वाभिधेयार्थप्रतिपादन अर्थात् 'ऐन्द्रया गार्हपत्यमुपतिष्ठते' इस मंत्र के पदों के अभिधेय अर्थ का ज्ञान। अभिप्राय यह है कि ऐन्द्री ऋचा के अर्थ सहित 'गार्हपत्यमुपतिष्ठते' पदों का ज्ञान आवश्यक है। (२) विनियोग।

इस प्रकार हम देखते हैं कि 'लिङ्ग' द्वारा विनियोग होने पर ४ व्यापारों की आवश्यकता होती है जब कि श्रुति द्वारा विनियोग होने पर केवल २ व्यापारों की। अभिप्राय यह है कि श्रुति के द्वारा विनियोग होने के स्थल में मन्त्रबोध के पश्चात् तुरन्त अङ्गाङ्गिभाव का ज्ञान हो जाता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि दो व्यापारों में ही श्रुति के द्वारा विनियोग हो सकता है जब कि लिंग द्वारा दो व्यापारों में वस्तु प्रकाशनसामर्थ्यनिरूपण ही हो पाता है, अतएव श्रुतिविनियोगपक्ष में श्रुतिद्वारा विनियोग हो चुकने के कारण लिंगविनियोगपक्ष में लिंग द्वारा श्रुति की कल्पना करने का कोई प्रयोजन ही नहीं रह जाता, अतएव लिंग की श्रुतिकल्पनाविषयक शक्ति खण्डित हो जाती है।

इसीलिए श्रुति लिंग से प्रबल मानी जाती है, और तदनुसार 'कदाचन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे' यह मन्त्र श्रुति प्रमाण से गार्हपत्योपस्थान का अंग होता है न कि लिंग से इन्द्रोपस्थान का।

ग्रन्थ के अन्य स्थलों में 'व्रीहीणां यागांगत्वम्' (विभाग सख्या–२५), 'आरुण्यस्यापि तृतीयाश्रुत्या क्रयाँगत्वम्' (विभाग सख्या–२५), 'प्रोक्षणस्य

व्रीह्यङ्गत्वम्' (विभाग संख्या—२६), 'मन्त्रस्याश्वाभिधान्यंगत्वेम्' (विभाग-संख्या—२६) आदि पदों में 'अंगत्वम्' पद का प्रयोग किया गया है किन्तु प्रकृत स्थल में 'अत एवैन्द्रया लिंगान्नेन्द्रोपस्थानार्थत्वम्' एवं 'गार्हपत्योपस्थानार्थत्वम्' में 'अर्थत्वम्' पद का प्रयोग मिलता है। वस्तुतः 'अंगत्व' एवं 'अर्थत्व' पर्यायवाची शब्द हैं। प्रकृत 'अर्थत्व' को परार्थत्व' या 'पारार्थ्य' भी कहा जा सकता है[1]। अर्थसंग्रह के मूलभूत ग्रंथ–'मीमांसान्यायप्रकाश' में 'अर्थत्वम्' पद का प्रयोग मिलता है[2]। प्रायः सर्वत्र 'अंगत्वम्' पद का प्रयोग करने पर भी यहाँ श्रुतिलिंगबलाबलविचारस्थल में 'अर्थत्वम्' पद का प्रयोग करने का कारण 'श्रुति', 'लिंग' आदि प्रमाणों के बलाबल का प्रतिपादन करने वाले जैमिनिसूत्र में प्रयुक्त 'अर्थ' पद का प्रभाव है[3]।

**प्रसंग**—अब 'लिंग' प्रमाण का लक्षण एवं 'समाख्या' प्रमाण की अपेक्षा उसकी प्रबलता का निरूपण किया जा रहा है—

### (३१—लिङ्गस्वरूपकथनम्)

शब्दसामर्थ्यं लिङ्गम्। यथाहुः 'सामर्थ्यं सर्वशब्दानां लिङ्गमित्यभिधीयते' इति। सामर्थ्यं रूढिरेव, तेन समाख्यातोऽस्या भेदः।

---

१—'एतत्सहकृतेनानेन विधिनांगत्वं परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यत्वरूपं पारार्थ्यापरपर्यायं ज्ञाप्यते'।

(विभाग संख्या—२३)

२—"अत एव 'ऐन्द्रया गार्हपत्यमुपतिष्ठत' इत्यत्र यावल्लिंगादैन्द्रया इन्द्रोपस्थानांगत्वं कल्प्यते तावत् प्रत्यक्षया श्रुत्या गार्हपत्योपस्थानांगत्वं क्रियत इति ऐन्द्री गार्हपत्योपस्थानांगम्।'

(मीमांसान्यायप्रकाश—पृष्ठ ३८)

३—'श्रुतिलिंगवाक्यप्रकरणस्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यमर्थविप्रकर्षात्'

(जैमिनिसूत्र—३।३।१४)

यौगिकशब्दसमाख्यातो रूढ्यात्मकलिङ्गशब्दस्य भिन्नत्वात् । तेन 'बर्हिर्देवसदनं दामि' इति मन्त्रस्य कुशलवनाङ्गत्वं न तूलपादिलवनाङ्गत्वम् तस्य । 'बर्हिर्दामि' इति लिङ्गागात् तल्लवनं प्रकाशयितुं समर्थत्वात् । एवमन्यत्रापि लिङ्गाद्विनियोगो दृष्टव्यः ।

**अर्थ**—शब्द की अभिधाशक्ति को लिंग कहा जाता है। इसीलिये तन्त्रवार्तिक में कुमारिल भट्ट ने कहा है कि—'सामर्थ्यं सर्वशब्दानां लिंगमित्यभिधीयते' अर्थात् 'सभी शब्दों में होने वाले सामर्थ्य को लिंग कहा जाता है'। इसलिये समाख्या से यह लिंग भिन्न माना जाता है, क्योंकि यह स्पष्ट ही है कि यौगिक शब्द–समाख्या से रूढ्यात्मक लिंग शब्द भिन्न होता है। इसीलिये तो 'वर्हिर्देवसदनं दामि' यह मन्त्र 'कुशलवन' क्रिया का अंग है न कि उलप आदि तृणों के खंडन का। 'वर्हिर्दामि'–निष्ठ लिंग से 'वर्हिर्देवसदनं दामि' यह मन्त्र कुशलवन का बोध कराने में समर्थ है। इसी प्रकार अन्य स्थलों पर भी लिंग द्वारा विनियोग समझना चाहिये।

**अर्थबोधिनी**—शब्द की अभिधा शक्ति को 'लिंग' कहा जाता है। अभिधा का अर्थ रूढि समझना चाहिये, यौगिक नहीं। जैसे 'कुशल' शब्द का रूढार्थ 'दक्ष' है एवं यौगिकार्थ' कुश लाने वाला' है। सारांश यह कि यहाँ 'लिंग' शब्द का तात्पर्य 'शब्द की रूढार्थबोधनसामर्थ्य' है। इस प्रकार यह स्पष्ट होता है कि लिंग रूढि है जो यौगिक शब्द से सर्वथा भिन्न है। यौगिक शब्द को ही 'समाख्या' कहते हैं।

यद्यपि किसी शब्द के रूढार्थ एवं यौगिकार्थ दोनों ही अर्थ हो सकते हैं किन्तु रूढार्थ मुख्य होता है और यौगिकार्थ गौण। रूढार्थ की बुद्धि में उपस्थिति या प्रतीति प्रथमतः हुआ करती है और यौगिकार्थ की बाद में। इसीलिये रूढयात्मक लिंग से विनियोग शीघ्र होता है एवं समाख्या से बाद में। अतएव यदि किसी स्थलविशेष में विभिन्न विषयों को समझाने के लिये ये दोनों प्रमाण एक काल में ही उपस्थित हो जाते हैं तो लिंग द्वारा ही

विनियोग होता है, समाख्या द्वारा नहीं क्योंकि लिंग विनियोग का ज्ञान शीघ्र कराता है एवं समाख्या विलम्ब से। अतएव समाख्या की विनियोग-बोधक शक्ति खण्डित हो जाती है। लिंग द्वारा मंत्र का विनियोगबोध होने में सर्वप्रथम (१) मंत्र का स्वाभिधेयार्थप्रतिपादन उसके बाद (२) वस्तु-प्रकाशनसामर्थ्यनिरूपण तत्पश्चात् (३) अंगांगिभावबोधकश्रुतिकल्पना एवं अन्त में (४) विनियोगबोध होता है।

उदाहरण द्वारा इस विषय का स्पष्टीकरण हो जायेगा। 'बर्हिर्देवसदनं दामि' एक मंत्र है। 'बर्हिष्' शब्द का रूढार्थ 'कुश' एवं यौगिकार्थ 'उलप' (तृणविशेष) होता है। इस मंत्र का अर्थ यह है कि 'मैं' बर्हिष् को जो कि देवताओं के बैठने का स्थान है, काटता हूं'। अब प्रश्न यह होता है कि यह मंत्र कुशलवन (कुश काटने की क्रिया) में विनियुक्त होगा अथवा 'उलप' आदि के लवन में। लिंग द्वारा विनियोग होने के लिये सर्वप्रथम मंत्रार्थ का बोध आवश्यक है, (१) स्वाभिधेयार्थप्रतिपादन) इसके बाद मंत्रगत 'दामि' एवं बर्हिष्' पदों के सामर्थ्य से यह ज्ञात होता हैं कि यहाँ कुश काटने का प्रसंग है। पदसामर्थ्य ही लिंग होता है। 'बर्हिष्' पद के लिंग से ही 'कुश' का ग्रहण एवं उलप आदि अन्य तृणों का निरास हो जाता है (२–वस्तुसामर्थ्य-निरूपण)। इस प्रकार कुश काटने के प्रसंग से श्रुति की कल्पना करनी होती है। श्रुति की कल्पना इस प्रकार होगी 'इस मंत्र से कुश का लवन करना चाहिये'–मन्त्रेणानेन कुशलवनं कार्यम् (३–अंगांगिबोधकश्रुतिकल्पना)। इसके पश्चात् श्रुति से विनियोगबोध इस प्रकार होगा—'अस्य मंत्रस्य कुशल-वनांगत्वम्' (४–विनियोगबोध)।

इस प्रकार लिंग द्वारा विनियोगबोध होने में उक्त चार व्यापारों की आवश्यकता होती है किन्तु समाख्या के द्वारा विनियोग होने में और अधिक व्यापारों की आवश्यकता होती है क्योंकि समाख्या के द्वारा विनियोग होने में उसे क्रमशः स्थान, प्रकरण, वाक्य, लिंग, श्रुति की सहायता लेनी होगी। बाद में कल्पित श्रुति से विनियोग होगा। इस प्रकार समाख्या से विनियोग

का बोध विलम्ब से होता है, तदपेक्षया लिंग से शीघ्र। अतएव प्रकृत स्थल में 'बर्हिर्देवसदनं दामि' यह मन्त्र लिंग प्रमाण से कुशलवन का अंग होगा, उलप आदि के लवन का नहीं।

**प्रसंग**—अब लिंग अपने परवर्ती वाक्य आदि प्रमाणों से प्रबल होता है, इस विषय का निरूपण करते हैं—

**(३२—लिङ्गंवाक्यादिभ्यो बलवत्)**

तदिदं लिङ्गं वाक्यादिभ्यो बलवत्। अत एव 'स्योनं ते सदनं कृणोमि' इति मन्त्रस्य पुरोडाशसदनकरणाङ्गत्वं 'सदनं कृणोमि' इति लिङ्गात् न तु वाक्यात्।

**अर्थ**—वही पूर्वोक्त लिंग प्रमाण वाक्य आदि परवर्ती प्रमाणों से प्रबल है। इसीलिए 'स्योन ते सदनं कृणोमि' इत्यादि मन्त्र 'सदनं कृणोमि'—निष्ठ लिंग से पुरोडाश के लिये स्थान निर्माण की क्रिया का अंग है और वाक्य प्रमाण द्वारा होने वाला विनियोग यहाँ मान्य नहीं है क्योंकि वह लिंग की अपेक्षा निर्बल है। 'स्योनं ते सदन कृणोमि' का का अर्थ है—'हे पुरोडाश! मैं तुम्हारे लिये समीचीन सदन अर्थात् बैठने के स्थान का निर्माण कर रहा हूं'।

**अर्थबोधिनी**—प्रकृतस्थल में उदाहरण द्वारा यह प्रदर्शित किया गया है कि लिङ्ग प्रमाण वाक्य प्रमाण से प्रबल होता है। 'स्योनं ते सदनं कृणोमि' एक मंत्र का आदि भाग है। पूरा मन्त्र इस प्रकार है--स्योनं ते सदनं कृणोमि घृतस्य धारया सुशेवं कल्पयामि। तस्मिन् सीदामृते प्रतितिष्ठ व्रीहीणां मेध! सुमनस्यमानः।' (तैत्तिरीय ब्राह्मण—३।७।५)। इसका अथ इस प्रकार है—'भोः पुरोडाश! ते तव स्योनं समीचीनं सदन कृणोमि करोमि, तच्च स्थानं घृतस्य धारया सुशेवं सुष्ठु सेवितुं योग्यं कल्पयामि। भो व्रीहीणां मेध व्रीहिसारभूत! त्वं सुमनस्यमानः समाहितमनस्कः सन् तस्मिन्नमृते समीचीनं स्थाने सीद उपविश प्रतितिष्ठ तत्र स्थिरो भवेत्यर्थः[1]।'

---

१—कौमुदी पृष्ठ ८६

**वाक्यप्रमाणद्वारा विनियोग की प्रक्रिया**–इस मंत्र के उत्तरार्ध में 'तस्मिन्' पद का प्रयोग हुआ है। 'तस्मिन्' पद सापेक्ष है। इससे मंत्र क पूर्वार्ध की ओर संकत होता है और इस प्रकार मत्र के पूर्वार्ध एव उत्तरार्ध अलग-अलग न होकर मिलकर एक वाक्य समझा जाता है। इसी पूरे एक मंत्र का विनियोग किसी क्रिया में होता है। इसके पश्चात् 'सदनं कृणोमि' एव तस्मिन् सीद' लिंगों से सम्पूर्ण मन्त्र 'स्थानकरण' एव 'पुरोडाशस्थपन' दोनो कियाओं में काम आता है। तदनुसार क्रमशः दो प्रत्यक्षश्रुतियों की कल्पना इस प्रकार करनी पड़ती है—'सर्वेण अनेन मत्रेण तव पुरोडाशः स्थापनीयः'। श्रुतिकल्पना के पश्चात् विनियोग होगा। विनियोग की विशेषता यह होगी कि सम्पूर्ण मंत्र को चाहे 'स्थानकरण' अथवा 'पुरोडाशस्थापन' किसी एक क्रिया में विनियुक्त माना जाये अथवा दोनों में। इस प्रकार वाक्य प्रमाण से विनियोग मानने में—(१) पूरे मन्त्र का विनियोग अलग-अलग दो क्रियाओं में होता है, जब कि मंत्र का पूर्वार्घ उत्तरार्ध की क्रिया ('पुरोडाशस्थापन') के लिये अप्रासंगिक है और मंत्र का उत्तरार्ध पूर्वार्ध की क्रिया ('स्थानकरण') के लिये अप्रासंगिक है। (२) वाक्य, लिंग, श्रुति, विनियोग इन चार व्यापारों की आवश्यकता होगी।

किन्तु लिंग के द्वारा विनियोग होने पर उक्त स्थिति न होगी। 'स्योनं ते सदनं कृणोमि घृतस्य धारया सुशेवं कल्पयामि' इस 'मन्त्र के पूर्वार्ध' में 'सदनं कृणोमि' लिंग से यह ज्ञात हो जाता है कि उक्त मंत्रांश 'स्थानकरण' के लिये है। इसके अनन्तर 'अनेन ('स्योनं ते सदनं कृणोमि घृतस्य धारया सुशेवं कल्पयामि') मत्रेण स्थान कर्तव्यम्' ऐसी श्रुति की कल्पना करनी होगी। श्रुतिकल्पना के पश्चात् विनियोग हो जायेगा। इसी प्रकार 'तस्मिन् सीदामृते प्रतितिष्ठ व्रीहीणां मेध सुमनस्यमानः' इस मंत्रोत्तरार्ध में 'तस्मिन् सीद' लिंग से अर्थप्रकाशन के पश्चात् श्रुतिकल्पना एवं विनियोग होगा और मंत्रोत्तरार्ध 'पुरोडाशस्थापन' में विनियुक्त हुआ माना जायेगा। अतः लिङ्गप्रमाण से विनियोग मानने में—(१) मंत्र का पूर्वार्ध पूर्वार्धगत क्रिया में विनियुक्त होगा। इस प्रकार का कोई भी मन्त्रार्ध किसी भी क्रिया

के लिये अप्रासंगिक नहीं हो सकेगा। (२) मंत्रार्थबोध के पश्चात् लिंग, श्रुति एवं विनियोग इन तीन व्यापारों की आवश्यकता होती है।

हम देखते हैं कि लिंग द्वारा विनियोग मानने में–(१) अंगभूत कोई मंत्रार्ध अंगीभूत क्रिया के लिए अप्रासगिक नहीं ठहरता है,जब कि वाक्य प्रमाण द्वारा सम्पूर्ण मत्र का आधा-आधा अश 'स्थानकरण' एवं 'पुरोडाशस्थापन' इन दोनों क्रियाओं के लिये अप्रासंगिक होता है। (२) लिंग द्वारा विनियोग मानने में लिंग, श्रुति एवं विनियोग इन तीन व्यापारों की आवश्यकता होती है। जब कि वाक्य द्वारा विनियोग मानने में वाक्य, लिंग, श्रुति एव विनियोग इन चार व्यापारों की आवश्यकता होती है। इस प्रकार लिंग एव विनियोग के बीच लिंग एवं श्रुति इन दो व्यापारों का व्यवधान है। इस प्रकार वाक्य विनियोगबोध में अपेक्षाकृत विप्रकृष्ट है एव लिंग सन्निकृष्ट। अतएव लिंग द्वारा विनियोग होगा, वाक्य द्वारा नहीं। इसीलिये 'स्योनं ते सदन कृणोमि घृतस्य धारया सुशेव कल्पयामि' यह पूर्वार्ध मन्त्र 'पुरोडाश के सदन करण' का अग होता है।

**प्रसंग**—अब वाक्य प्रमाण के लक्षण एव उसके द्वारा होने वाले अंगांगिभाव के बोध का निरूपण किया जा रहा है—

**(३३—वाक्यस्वरूपाख्यानम्)**

समभिव्याहारो वाक्यम्। समभिव्याहारश्च साध्यत्वादिवाचकद्वितीयाद्यभावेऽपि वस्तुतः शेषशेषिवाचकपदयोः सहोच्चारणम्। यथा 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति'। अत्र पर्णताजुह्वोः समभिव्याहारादेव पर्णताया जुह्वङ्गत्वम्।

न चानर्थक्यम्, अन्यथापि जुह्वाः सिद्धत्वादिति वाच्यम्। जुहूशब्देन तत्साध्यापूर्वलक्षणात्! तथा च वाक्यार्थः—पर्णतया–वत्तहविर्धारणद्वारा जुह्वपूर्वं भावयेदिति। एवं च पर्णतया यदि जुहूः क्रियते तदैव तत्साध्यमपूर्वं भवति नान्यथेति गम्यत इति न

पर्णताया वैयर्थ्यम् । अवत्तहविर्धारणद्वारेति चावश्यं वक्तव्यम् । अन्यथा स्रुवादिष्वपि पर्णतापत्तेः ।

सेयं पर्णता अनारभ्याधीतापि सर्वप्रकृतिष्वेवान्वेति न विकृतिषु । तत्र चोदकेनापि तत्प्राप्तिसंभवात् पौनरुक्त्यापत्तेः

अर्थ ·समभिव्याहार अर्थात् सम्बद्ध उच्चारण को वाक्य कहते हैं । अभिप्राय यह है कि अंगत्व का ख्यापन करने वाली द्वितीया आदि विभक्तियों के अभाव में अङ्ग एवं अंगी का बोध कराने वाले पदों के सहोच्चारण को वाक्य कहा जाता है । उदाहरण इस प्रकार समझा जा सकता है—'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पाप श्लोकं शृणोति' एक विधि है । इसका अर्थ यह है कि 'जिस पुरुष की जुहू पलाशकाष्ठनिर्मित होती है वह अपनी कुख्याति नहीं सुनता है' । यहाँ पर्णता' (पलाशनिर्मितत्व) और जुहू इन दोनों में 'पर्णता' 'जुहू' का अंग है,क्योंकि 'पर्णमयी' और 'जुहू' दोनों का सहोच्चारण-रूप वाक्य प्रमाण प्राप्त होता है ।

यह भी कहना समीचीन नहीं है कि पर्ण (पलाश )के अतिरिक्त अन्यकाष्ठ से जुहू के निर्माण हो सकने के कारण पर्णता की व्यर्थता सिद्ध होती है । यह इसलिये कि यहाँ 'जुहू' शब्द का अर्थ 'जुहू से उत्पन्न होने वाला अपूर्व' समझना चाहिये अर्थात् 'जुहू' शब्द की 'जुहू से साध्य अपूर्व' में लक्षणा है । तब 'पर्णमयी जुहूर्भवति' इत्यादि वाक्य का स्पष्ट अर्थ यह होगा कि 'पर्णतयावत्तहविर्धारणद्वारा जुह्वपूर्वं भावयेत्' अर्थात् पलाशनिर्मित जुहू में खण्डित हवि को रखकर जुहूगत पलाशनिर्मितत्व से जुहू से होने वाले अपूर्व को सम्पन्न करें' । इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि यदि जुहू पलाश की बनाई जायेगी तभी जुहू से साध्य अपूर्व की उत्पत्ति हो सकेगी, अन्यथा नहीं । इसलिये 'पर्णमयी' यह कहना व्यर्थ नहीं है । उक्त अर्थबोध वाक्य में अवत्तहविर्धारणद्वारा' शब्द का प्रयोग अवश्य होना चाहिये, नहीं तो स्रुवा आदि अन्य यज्ञ-पात्र भी पर्णनिर्मेय समझे जाने लगेंगे ।

उक्त पर्णता यद्यपि अनारम्यविधि में अर्थात् सामान्य विधि में अधीत है, फिर भी इसका अन्वय सभी प्रकृति यागों में होता है, विकृति यागों में नहीं, क्योंकि विकृतियागों मे पर्णता की प्राप्ति 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' अर्थात् 'विकृतियाग को प्रकृतियाग के समान करना चाहिए' इस अतिदेश वाक्य से भी होने के कारण पुनरुक्ति हो जाने की आपत्ति होगी।

अर्थबोधिनी– ग्रन्थकार ने लिंग एवं वाक्य के बीच बलाबल का विचार अवश्य किया है, किन्तु अभी तक वाक्य का लक्षण नहीं बतलाया था, इसलिये अब वाक्य का लक्षण करते हैं। 'समभिव्याहार को वाक्य कहा जाता है' और साध्य—अंगी का बोध कराने वाली द्वितीया आदि विभक्तियों के बिना भी केवल समभिव्याहार से अंगाङ्गिभाव का बोध कहीं हो जाता है। 'व्रीहीन् प्रोक्षति' आदि वाक्यों में द्वितीया विभक्ति व्रीहि एवं प्रोक्षण में होने वाले अगांगिभाव को समझाती है। सर्वत्र यह नियम नहीं है कि श्रुति या उक्त प्रकार के लिंग से अंगांगिभाव का बोध हो अपितु कहीं समभिव्याहारात्मक वाक्य प्रमाण से भी अंगांगिभाव का बोध होता है। 'अभिव्याहार' का अर्थ 'कथन' या 'उच्चारण' होता है। इसीलिये वाक्य को 'सहोच्चारण' भी कहा गया है। 'सहोच्चारण' का अर्थ है 'साथ-साथ उच्चारण'। इससे यही सिद्ध होता है कि 'सम्बद्धतया अभिव्याहार' अथवा 'सह–उच्चारण' को वाक्य कहा जाता है। प्रश्न यह है कि 'सम्वद्धतया' अथवा 'साथ-साथ' उच्चारण किनका होना चाहिये ? उत्तर है कि अंग एव अगी के वाचक पदों का। उदाहरण के लिये 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति' इस मन्त्र में 'पर्णमयी' एवं 'जुहूः' इन दो पदों का साथ–साथ अर्थात् अव्यवधानेन उच्चारण हुआ है और ये दोनों पद अंग एवं अंगी के बोधक हैं। पूर्वपद पर्णमयता–रूप अंग का बोधक है और परवर्ती 'जुहूः' पद अंगीभूत खण्डितघृतपात्र का बोधक है। यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति' का अर्थ यह है कि 'जिस व्यक्ति की जुहू पर्ण (पलाश) की बनी होती है वह पापश्लोक (कुख्याति) को नहीं सुनता है'। 'जुहू' घी रखने का एक पात्रविशेष होता है। यह पात्र

पलाश की लकड़ी से बनाया जाता है। यदि पलाश के अतिरिक्त अन्य किसी काष्ठ से जुहू बनाई जाये तो जुहू से होने वाला अपूर्व नहीं उत्पन्न होगा, इस प्रकार जुहू का प्रयोजन ही सिद्ध न हो सकेगा। यदि जुहू पर्ण (पलाश) की बनी होगी तो उसका फल फल यही होगा कि यज्ञ करानें वाला व्यक्ति अपने पापश्लोक (कुख्याति) को नहीं सुनेगा। 'श्लोक' शब्द का अर्थ है 'प्रशंसा या ख्याति' और पाप का अर्थ है 'बुरी'। इस प्रकार 'पापं श्लोकम्' का अर्थ 'कुख्यति' (बदनामी) हुआ।

यहाँ 'पर्णमयी' और 'जुहूः' दोनों पद अव्यवहितत्वेन उच्चरित है, इसी लिये उनके अर्थों के बीच एक दूसरे से अगांगिभाव—रूप सम्बन्ध समझा जाता है। 'पर्णता' अर्थात् 'पलाशनिर्मितत्व' जुहू का अंग है। जुहू जब पर्ण से बनेगी तभी उसमें पर्णता (पणमयता) समवेत हो सकेगी। जिस प्रकार विभाग संख्या २५ में 'अरुणया पिंगाक्ष्या एकहायन्या गवा सोमं क्रीणाति' इस विधि वाक्य के अरुणया' पद से 'अरुणा' को अंग नहीं माना जाता, क्योंकि 'अरुणा' तो स्वयं गाय ही है जो कि अंगी है, अपितु 'आरुण्य' को जो गाय में समवेत रहता है, उसी तरह प्रकृत स्थल में 'पर्णमयी' अथवा 'पर्ण' जुहू का अंग न होकर 'पर्णता' अर्थात् 'पलाशनिर्मित्व' जो जुहू में समवेत रहता है, अंग है।

पूर्वपक्षी की दृष्टि में जुहू के पर्णनिर्मित होने में कुछ भी सार्थकता नहीं है (आनर्थक्यम्) क्योंकि किसी पर्णोतर काष्ठ से भी जुहू का निर्माण हो सकता है (अन्यथापि जुह्वाः सिद्धत्वात्)। पूर्वपक्षी के इस कथन का खण्डन करता हुआ सिद्धान्ती कहता है कि 'ऐसा नहीं कहना चाहिए ('इति न वाच्यम्'), क्योंकि 'जुहू' शब्द का लक्ष्यार्थ पर्ण से बनी हुई जुहू (तत्= पर्णमयी जुहू) से सिद्ध होने वाला अपूर्व' इतना है . जुहूशब्देन तत्साध्यापूर्व-लक्षणात्)। अर्थात् जहां कहीं भी 'जुहू' का प्रसंग हो उसे पर्णनिर्मित जुहू ही समझना चाहिये, क्योंकि पर्णनिर्मित जुहू से ही शास्त्रवर्णित फलसाधनभूत अपूर्व की उत्पत्ति होती है—अन्यथा नहीं। इसीलिये 'जुहू' शब्द 'पर्णनिर्मित जुहू से साध्य अपूर्व' की ओर सकेत करता है :—

'जुहू' शब्द के दो अर्थ होते हैं --

(१) एक पात्र विशेष—इसमें 'स्रुवा' नामक पात्र से घी (हवि) काट कर रखा जाता है। 'जुहू' शब्द का प्रकृत 'एक पात्र विशेष' अर्थ रूढ है।

(२) हवन के लिए उपयोगी कोई पात्र—'हूयसे अनया इति जुहूः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'जुहू' शब्द का यौगिक अर्थ 'यज्ञोपयोगी पात्र' लिया जा सकता है. उदाहरण के लिये स्रुवा, उपभृत् ध्रुवा आदि पात्र[1] सभी जुहू' की संज्ञा से अभिहित हो सकते हैं।

यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति' यहाँ 'जुहू' शब्द से प्रथम अर्थ अभिप्रेत है। किन्तु उक्त प्रथम अर्थ का बोध कैसे होगा ? अतएव ग्रंथकार ने 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति.........' इत्यादि विधि का वाक्यार्थ इन शब्दों में माना है—'पर्णतया अवत्तहविर्धारणद्वारा जुह्वपूर्वं भावयेत्' अर्थात् पर्ण की बनी जुहू में कटे हुये हवि को रखकर जुहूगत पर्णनिर्मितत्व से जुहू से होने वाले अपूर्व को उत्पन्न करे'। इस प्रकार 'जुहू' भी पर्ण की बनानी होगी और 'जुहू' शब्द का अर्थ 'पात्र विशेष' होगा, क्योंकि पात्रविशेष में ही कटे हुये हवि को रखा जाता है, अन्यपात्र अन्य प्रयोजन के लिये होते हैं। उदाहरण के लिये 'स्रुवा' नामक पात्र से हवि को काटा जाता है, या उससे हवन किया जाता है। उसका आकार चमचे जैसा होता है। उसका प्रयोजन यह नहीं होता है कि कोई पदार्थ उसमें रखा रहे। इसी प्रकार अन्य पात्रों के विशेष प्रयोजन होते हैं। लेकिन उक्त वाच्यार्थ—'पर्णतया अवत्तहविर्धारणद्वारा जुह्वपूर्वं भावयेत्' में 'अवत्तहविर्धारणद्वारा' अश का प्रयोग अवश्य करना चाहिये, अन्यथा 'जुहू' पद का रूढार्थ लेना अनिवार्य न होगा और यौगिक अर्थ लेकर 'पर्णमयी जुहूः' वाक्य से 'स्रुवा' आदि अन्य पात्र भी पर्ण के बनाये जाने लगेंगे, जब कि ये पात्र पर्ण से नहीं बनते अपितु खदिर आदि अन्य काष्ठों से बनते हैं।

---

१—'स्रुवा' खदिर (खैर) की लकड़ी से, 'उपभृत्' पीपल की लकड़ी से और 'ध्रुवा' विकङ्कत (विकङ्कट) की लकड़ी से बनाया जाता है।

'सेयं पर्णता·········पौनरुक्त्यापत्तेः' । वाक्य के भावार्थज्ञान के लिये वाक्यगत कुछ पारिभाषिक शब्दों का अर्थ समझना आवश्यक होगा । ये शब्द हैं—'अनारभ्याधीत', 'प्रकृति', 'विकृति' एवं 'चोदक' ।

**अनारभ्य विधि**—किसी याग के विवरण को प्रारम्भ करके उसी विवरण के अन्तर्गत उसी याग के लिये अपेक्षित विधि वाक्य को आरभ्यविधि कहा जाता है । इसी विधि को विशेष विधि भी कह सकते हैं क्योंकि शास्त्र में याग-'विशेष' की प्रक्रिया के विवेचन को प्रारम्भ करके उस याग के प्रसङ्ग में ही यह वधि प्रवृत्त होती है । इसके विपरीत वह विधि जो किसी याग विशेष का विवेचन प्रारम्भ करके उसके प्रसङ्ग में न पढ़ी गई हो अपितु सभी यज्ञों में समानरूप से प्रवृत्त हो अनारभ्य विधि अथवा सामान्यविधि कही जाती है । 'यस्य पर्णमयी जुहूभवति न स पाप श्लोक शृणोति' इस विधि का पाठ किसी याग विशेष के प्रसङ्ग में नहीं आया है, इसलिये यह विधि अनारभ्य विधि अर्थात् सामान्य विधि है ।

**प्रकृति**—'प्रकृति' ऐसे याग को कहते हैं जिसकी अङ्गों सहित सम्पूर्ण सम्पादनविधि वर्णित हुई हो; उसे अपने अनुष्ठान के लिये किसी दूसरे स्थल से किसी विधान को ग्रहण न करना पड़े । ऐसे यागों का विधान स्वयं में पूर्ण होता है । 'दर्श' याग एवं 'पूर्णमास' याग प्रकृति कहे जाते हैं, क्योंकि इन यागों के प्रकरण में इनका पूर्ण विवरण प्राप्त होता है । किसी भी अङ्गविधान के लिये ये याग किसी इतर विधि पर आश्रित नहीं रहते हैं ।

**विकृति**—ऐसे यागों को कहते हैं जिनका विवेचन स्वतः पूर्ण न हो । इन यागों के प्रकरण में अनुष्ठानापेक्षित सभी अङ्गों का पाठ नहीं मिलता है, अतएव अपने अनुष्ठान की पूर्णता के लिये इन्हें अन्य प्रकृति यागों पर निर्भर रहना पड़ता है, जिन यागों पर ये आश्रित होते हैं उन्हें इनका प्रकृति याग कहते हैं, और जिन अङ्गों को ये अपनी प्रकृति से प्राप्त करते हैं उन अङ्गों को 'चोदक प्राप्त' या 'अतिदेशप्राप्त' कहते हैं । 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' अर्थात् प्रकृति के समान ही 'विकृति याग को करना चाहिये' यह वाक्य

'चोदक' या 'अतिदेश' कहा जाता है। उदारण के लिये 'सौर्य' एक ऐसा याग है जिसे 'विकृति' कहा जाता है क्योंकि इसके अनुष्ठान के लिये अपेक्षित कई अंगों का विधान इसके प्रकरण में पठित नहीं है अतएव अङ्गों की प्राप्ति अन्य प्रकृति याग से होती हैं।

चोदक—'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' इस वाक्य को चोदक वाक्य कहते हैं। 'चोदक' का अर्थ 'प्रेरक' या 'विधायक' है। इस वाक्य के सुनने से यह प्रेरणा मिलती है कि प्रकृति याग के समान विकृति याग का अनुष्ठान करना चाहिए। अभिप्राय यह है कि प्रकृति याग में कुछ अपेक्षित अङ्गों का विधान न प्राप्त होने से अनुष्ठान काल में यह प्रश्न उठना स्वाभाविक होता है कि इस याग का सम्पादन कैसे हो? उसी समय 'प्रकृतिवद् विकृति : कर्तव्या 'यह वाक्य विकृति को प्रकृति के समान अनुष्ठित करने की प्रेरणा देता है। इस प्रकार चोदक वाक्य भी विधि के अन्तर्गत आ जाता है। चोदक वाक्य को अतिदेश वाक्य भी कहते हैं।

जैसा कि अभी बतलाया जा चुका है 'यस्य पर्णमयी जुहुर्भवति' विधि अनारभ्य विधि है इसमें पठित 'पर्णमयी' अनारभ्याधीत है। उक्त विधि का उपयोग प्रकृति यागों में होने का विधान है, विकृति यागों में नहीं, क्योंकि विकृति यागों में उसकी प्राप्ति 'प्रकृति के समान विकृति करनी चाहिये' ('प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या') इस चोदक वाक्य से ही हो जायेगी। इस लिये यहाँ भी विकृति यागों में उसका विधान मानने पर दो बार विधान हो जाने पर पुनरुक्ति नामक दोष की आपत्ति होगी।

प्रसङ्ग—अब पूर्व संङ्केतित 'प्रकृति', 'विकृति' एवं 'अनारभ्यविधि' का लक्षण किया जा रहा है—

(३४—प्रकृतिविकृत्यनारभ्यविधीनां लक्षणानि)

यत्र समग्राङ्गोपदेशः सा प्रकृतिः। यथा दर्शपूर्णमासादिः। तत्प्रकरणे सर्वाङ्गपाठात्। यत्र न समग्राङ्गोपदेशः सा विकृतिः।

यथा सौर्यादिः । तत्र कतिपयाङ्गानामतिदेशेन प्राप्तत्वात् । अनारभ्यविधिः सामान्यविधिः । तदिदं वाक्यं प्रकरणादिभ्यो बलवत् । अत एव 'इन्द्राग्नी इदं हविः' इत्यादेरेकवाक्यत्वाद्दर्शाङ्गत्वं न तु प्रकरणाददर्शपूर्णमासाङ्गत्वम ।'

अर्थ—जिस याग के विषय में समस्त अङ्गों का पाठ मिलता हैं उसे प्रकृति याग कहते हैं । उदाहरण के लिए दर्शपूर्णमांस आदि प्रकृति याग है है क्योंकि दर्शपूर्णमास याग के प्रकरण में उनके सभी अंगों का पाठ प्राप्त होता है । जिस याग के विषय में समस्त अंगों का पाठ नहीं प्राप्त होता है उसे विकृति याग कहा जाता है । उदाहरण के लिए सौर्य याग को लिया जा सकता है । सौर्य याग विकृति याग है क्योंकि सौर्य याग के लिए अपेक्षित कतिपय अंगों की प्राप्ति अतिदेश से होती है । सामान्य विधि को ही आरम्य विधि कहा जाता है ।

वाक्य प्रमाण प्रकरण आदि से बलवान् है । इसीलिए 'इन्द्राग्नी इदं हविः' यह मंत्र वाक्य प्रमाण से 'दर्श' नामक याग का अंग होता है, न कि प्रकरण प्रमाण से 'दर्श' एव 'पूर्णमास' दोनों का अंग ।

अर्थबोधिनी – प्रकृति, विकृति, अतिदेश (चोदक) वाक्य एवं अनारम्भविधि का विवेचन गत विभाग में हो ही चुका है अतएव प्रकृतस्थल में उनका विवेचन नहीं किया जा रहा है ।

वाक्य प्रमाण प्रकरण प्रमाण से बलवान् होता है अतएव जिस स्थल में एक ही काल में दोनों प्रमाणों से विनियोग की संभावना हो रही होगी वहाँ वाक्य प्रमाण द्वारा सिद्ध विनियोग मान्य एवं प्रकरण प्रमाण द्वारा संभाव्य विनियोग त्याज्य होगा । इसीलिए ग्रन्थकार कहते हैं कि 'इन्द्राग्नी इदं हविः' इत्यादि मंत्र 'दर्श' संज्ञक याग का अङ्ग माना जाता है, क्योंकि वाक्य प्रमाण से उक्त मंत्र 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' दोनों यज्ञों का अङ्ग होने लगता है, जिसे स्वीकार नहीं किया जाता । न स्वीकार करने का कारण

यही है कि वाक्य प्रकरण से बलवान् होता है। बलवान् होने के कारण पर निम्नलिखित पंक्तियों में विचार किया जा रहा है—

तैत्तिरीय ब्राह्मण (३।५।१०) में प्राप्त प्रासङ्गिक मंत्र का पाठ इस प्रकार है—

'अग्नीषोमाविदं हविरजुषेतामवीवृधेतां महोज्यायोऽक्राताम्।
इन्द्राग्नी इदं हविरजुषेतामवीवृधेतां महोज्यायोऽक्राताम् ॥'

मंत्र का पदच्छेद इस प्रकार है—

'अग्नीषोमौ इदं हविः अजुषेताम् अवीवृधेताम् महः ज्यायः अक्राताम्। इन्द्राग्नी इदं हविः अजुषेताम् अवीवृधेताम् महः ज्यायः अक्राताम् ॥'

मंत्रार्थ इस प्रकार है—

'हे अग्नि एवं सोम ! तुम दोनों ने इस हवि का सेवन किया है, उसकी वृद्धि की है एव बहुत श्रेष्ठ कर दिया है। हे इन्द्र एवं अग्नि। तुम दोनों ने इस हवि को सेवन किया हे, उसकी वृद्धि की है एवं बहुत श्रेष्ठ कर दिया है ॥'

वाक्य प्रमाण की अपेक्षा प्रकरण प्रमाण विनियोग से विप्रकृष्ट रहता है अतएव वाक्य की अपेक्षा प्रकरण द्वारा विनियोग अमान्य होता है। प्रकरण प्रमाण से विनियोग मानने में व्यापारों का क्रम इस प्रकार होगा—

(१) प्रकरण—'अग्नीषोमाविदं..............अक्राताम्।

'इन्द्राग्नी इदं................ अक्राताम्' ॥ मंत्र दर्शपूर्णमास यागों के प्रसंग में पढ़ा गया है। अतएव सम्पूर्ण मंत्र 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' यागों में विनियुक्त होना चाहिए। किन्तु मीमांसा दर्शन के अनुसार 'पूर्णमास' यज्ञ के अग्नि एवं सोम देवता हैं, तथा 'दर्श' याग के इन्द्र एवं अग्नि। इसलिये 'पूर्णमास' यज्ञ के समय केवल अग्नि एव सोम (अग्नीषोमौ) इन्हीं दो देवताओं का आमंत्रण होगा। तदनुसार 'इन्द्राग्नी' पद का परित्याग कर देना

होगा। इसी प्रकार 'दर्श' में 'अग्नीषोमौ' पद का परित्याग करना होगा। यह सब प्रकरण प्रमाण द्वारा होगा।

(२) **वाक्यकल्पना**—'दर्श' याग के अनुष्ठान में 'अग्नीषोमौ' पद का परित्याग कर दिया जाता है तब उक्त मंत्र का रूप यह होगा—'इदं हविरजुषेतामवीवृधेतां महोज्यायोऽक्राताम्। इन्द्राग्नी इदं हविरजुषेतामवीवृधेतां महोज्यायोऽक्राताम्॥' किन्तु 'इदं हविरजुषेतामवीवृधेतां महोज्यायोऽक्राताम्' और 'इन्द्राग्नी...... ...... ज्यायोऽक्राताम्'। के एक वाक्य होने में कोई श्रुति प्रमाण नहीं है। अर्थात् दोनों में एक वाक्यताबोधक वाक्य वेद में नहीं पाया जाता, अतएव 'वाक्य' प्रमाण से दोनों को 'एक वाक्य' मान लिया जाता है।

(३) **लिंगकल्पना**—'एकवाक्यता' सम्पन्न हो जाने के पश्चात् 'इन्द्राग्नी'—पदगत लिंगरूप शक्ति से 'इन्द्र' एवं 'अग्नि' इन दो देवताओं का प्रकाशन होता है। अर्थात् लिंग से यह समझा जाता है कि मंत्र एवं उक्त देवताओं के बीच सम्बन्ध होना चाहिये।

(४) **श्रुतिकल्पना**—लिंग के पश्चात् श्रुति की कल्पना की जाती है। श्रुति का रूप इस प्रकार होगा—इस मंत्रांश (इदं हवि............अक्राताम्। इन्द्राग्नी..............अक्राताम्।') से इन्द्र एवं अग्नि देवताओं से सम्बन्धित कोई क्रिया करनी चाहिये' (अनेन मन्त्रभागेनेन्द्राग्निविषयाकाचित्क्रियानुष्ठेया')।

और (५) **विनियोग**

किन्तु वाक्य प्रमाण द्वारा विनियोग होने में कुल ४ व्यापारों की आवश्यकता पड़ती है। वे ये हैं—

(१) वाक्य—'इन्द्राग्नी इदं हविरजुषेतामवीवृधेताम्' मंत्रांश के 'इन्द्राग्नी' एवं 'इदं हविरजुषेतामवीवृधेताम्' भागों में वाक्य प्रमाण से एकवाक्यता आती हैं।

(२) लिंगकल्पना—तदनन्तर लिंग प्रमाण से मन्त्र एवं दोनों (इन्द्र एवं अग्नि) देवताओं के बीच सम्बन्ध समझा जाता है।

(३) श्रुतिकल्पना– मंत्र एवं देवताओं के बीच अंगांगिभावबोधक श्रुति की कल्पना की जाती है।

और (४) विनियोग

हम देखते हैं कि प्रकरण प्रमाण एवं विनियोग के बीच तीन व्यापारों (वाक्य, लिंग एवं श्रुति) का व्यवधान है जबकि वाक्य एवं विनियोग के बीच केवल दो व्यापारों (लिंग एवं श्रुति) का। इससे सिद्ध होता है कि प्रकरण प्रमाण विनियोग से विप्रकृष्ट है और वाक्य सन्निकृष्ट। अतएव प्रकरण द्वारा विनियोग अमान्य एवं वाक्य द्वारा विनियोग ग्राह्य होता है। इसीलिये वाक्य प्रमाण द्वारा 'इन्द्राग्नी इदं..........अक्राताम्' इतना मंत्रांश दर्शयाग का अंग होता है न कि प्रकरण प्रमाण से 'इदं हवि .......... अक्राताम्। इन्द्राग्नी .........अक्राताम् मंत्रांश का 'दर्श' याग और 'अग्नीषोमाविद...........अक्राताम्। इदं हवि...........अक्राताम्' मंत्रांश 'पूर्णमास' याग का। इस प्रकार क्रमशः देवताओं के एक युग्म को को छोड़कर पूरा मंत्र 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' दोनों यागों का अंग हो रहा था जिसका बाध वाक्य प्रमाण से हो गया[1]।

ध्यान रहे कि वाक्य प्रमाण से 'अग्नीषोमाविदं हवि...........अक्राताम्' मंत्रांश 'पूर्णमास' का अंग और 'इन्दाग्नी इदं हवि........अक्राताम्' मंत्रांश 'दर्श' याग का अंग होता है।

---

१—'अग्नीषोममन्त्रशेषस्येदं हविरित्यादिरूपस्येन्द्राग्निपदान्वयाश्रवणात्प्रकरणेन प्रथमं तदन्वयरूपं वाक्यं कल्पनीयं तेन च वाक्येनेन्द्राग्निप्रकाशनसामर्थ्यंरूपं लिङ्गं कल्पनीयम्। तच्च लिङ्गमनेन मन्त्रभागेनेन्द्राग्निविषया काचित्क्रियानुष्ठेयेति विनियोजिकां तृतीयां श्रुतिं कल्पयति। ततः प्रकरणविनियोगयोर्मध्ये त्रिभिर्व्यवधानं भवति, अग्नीषोमपदान्वयरूपं वाक्यं तु श्रूयमाणत्वाल्लिङ्गश्रुतिभ्यामेव व्यवधीयते। एवमिन्द्राग्नीमंशशेषस्याप्यग्नीषोमपदन्वयाश्रवणात्प्रकरणेन प्रथमं तदन्वयरूपं वाक्यं कल्पनीयमित्यादि स्वयमूह्यम्। तस्माद् वाक्येन स्वस्माद् दुर्बलस्य प्रकरणस्य बाधितत्वात्तत्तन्मन्त्रशेषस्तत्र तत्रैव व्यवतिष्ठत इति।'

(कौमुदी, पृष्ठ–९१–९२)

**प्रसङ्ग**—अब प्रकरण प्रमाण का लक्षण एवं उदाहरण प्रस्तुत कर रहे हैं—

**(३५–प्रकरणलक्षणम्)**

उभयाकाङ्क्षा प्रकरणम् । यथा प्रयाजादिषु । 'समिधो यजति' इत्यादिवाक्ये फलविशेषस्यानिर्देशात् 'समिद्यागेन भावयेत्' इति बोधानन्तरं 'किम्' इत्युपकार्याकाङ्क्षा । दर्शपूर्णमासवाक्येऽपि 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' इति बोधानन्तरं 'कथम्' इत्युपकारकाकाङ्क्षा। इत्थं चोभयाकाङ्क्षया प्रयाजादीनां दर्शपूर्णमासाङ्गत्वम्' ।

**अर्थ**—दो वाक्यों की परस्पर आकांक्षा को प्रकरण कहते हैं । उदाहरण इस प्रकार समझना चाहिए । प्रयाज यागों के स्थल में 'समिधो यजति' विधि का पाठ है, किन्तु 'समिद्' याग के अपने फल का निर्देश यहाँ नहीं हुआ है, अतएव 'समिधो यजति' का अर्थबोधवाक्य 'समिद्यागेन भावयेत्' ऐसा होने पर 'किं भावयेत्' ? इस प्रकार उपकार्य अर्थात् फल की आकांक्षा होती है । इसी प्रकार 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' इस विधि का 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' इस प्रकार वाक्यार्थबोध होने पर 'कथं भावयेत्' इस प्रकार उपकारक (साधन) की आकांक्षा होती है। इस प्रकार उभयाकांक्षा-रूप प्रकरण प्रमाण से प्रयाज आदि दर्शपूर्णमास के अङ्ग समझे जाते हैं ।

**अर्थबोधिनी**—दो वाक्यों की परस्पर आकांक्षा को प्रकरण कहते हैं । एक वाक्य फलसाधनभूत क्रिया के सम्पादन प्रकार का विधान करता है किन्तु साध्य-फल का नहीं, इसलिए उसे क्रियाजन्य फल की आकांक्षा होती है । दूसरा वाक्य फल का निर्देश करता है किंतु उस फल के साधनभूत कर्तव्य क्रिया या क्रियाओं का विधान नहीं करता है अतएव इसे 'कथंभाव' 'कैसे करे' इस प्रकार साधनभूत क्रियाओं की आकांक्षा होती है। इस तरह दोनों वाक्य एक दूसरे के प्रति साकांक्ष रहते हैं । यही आकांक्षा प्रकरण कहलाती है ।

उदाहरण के लिए प्रयाज यागों के प्रसङ्ग में 'समिधो यजति' तनूनपातं' यजति'—आदि क्रियाविधायक वाक्य पाये जाते हैं। उक्त वाक्यों में केवल क्रियाओं का विधान है। 'समिधो यजति' का अर्थबोध वाक्य–'समिद्यागेन भावयेत्' होगा किंतु यहाँ फल का निर्देश नहीं किया गया है अतएव आकांक्षा होती है कि 'किं भावयेत्' अर्थात् किसका सम्पादन करे।

दूसरा वाक्य 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' है इसका मीमांसा की दृष्टि से अर्थबोध वाक्य इस प्रकार है–दर्शपूर्णसासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' अर्थात् 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' यागों से स्वर्ग की भावना (प्राप्ति) करे। किन्तु यहाँ यह नहीं बतलाया गया है कि 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' से स्वर्ग की प्राप्ति कैसे करे ? अर्थात् वे कौन सी क्रियायें हैं जिनके सम्पादन से स्वर्ग मिल सकेगा।'दर्श' एवं 'पूर्णमास' याग दो प्रधान याग हैं जिनका सम्पादन अन्य अंगभूत क्रियाओं से ही हो सकेगा। इस प्रकार 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' वाक्य के सुनने पर आकांक्षा होती है कि 'दर्शपूर्णमासाभ्यां कथ स्वर्गं भावयेत्' ? इस प्रकार हम देखते हैं कि 'समिधो यजति' अर्थात् 'समिद्यागेन भावयेत्' वाक्य को फल की आकांक्षा एवं दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत" अर्थात् 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' वाक्य को 'कथंभाव' की आकांक्षा है। उक्त दोनों वाक्य परस्पर साकांक्ष हैं। परस्पर इस लिए कि एक वाक्यगत आकांक्षा दूसरे वाक्य के श्रवण से शान्त हो जाती है। अतः परस्पराकांक्षा-रूप प्रकरण प्रमाण से प्रयाज आदि क्रियायें दर्शपूर्णमास का अंग सिद्ध होती हैं।

वाक्यों की परस्पर आकांक्षा को इस प्रकार स्पष्टरूपेण समझा जा सकता है—

वाक्य—१ 'समिधो यजति'='समिद्यागेन भावयेत्' में –

(क) उपकारक का विधान—यहाँ साधनभूत अर्थात् उपकारकभूत 'समिद् याग' का विधान है, अर्थात् 'इतिकर्तव्यता' का श्रवण है। वाक्य विधान करता है कि 'इस प्रकार (समिद् याग के सम्पादन से) करो'।

(ख) उपकार्य की आकांक्षा—यहाँ उपकार्य अर्थात् सहायता प्राप्त करने वाले का श्रवण नहीं है अर्थात् समिद् याग किस याग का सहायक होगा; इसका निर्देश नहीं है। अभिप्राय यह है कि यहाँ 'उपकार्य' की आकांक्षा 'समिद् यागेन किं भावयेत्' रूप में है।

वाक्य–२—'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' = 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' में—

(क) उपकार्य (याग) का श्रवण—प्रकृत वाक्य में उपकार्य अर्थात् दर्शपूर्णमास याग का श्रवण है।

(ख) उपकारक की आकांक्षा—दर्शपूर्णमास द्वारा जिन साधनों की सहायता से अर्थात् जिन अंगभूत क्रियाओं से स्वर्ग की प्राप्ति हो सकती है उन साधनभूत अर्थात् उपकारकभूत क्रियाओं का यहाँ पर उल्लेख नहीं है। अतएव प्रकृत वाक्य में उपकारक की आकांक्षा–'दर्शपूर्णमासाभ्यां कथं भावयेत्' इस रूप में है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि वाक्य १ (ख) में उपकार्य की आकांक्षा है और वाक्य २ (क) में उपकार्य का श्रवण है। इस प्रकार वाक्य १ की उपकार्याकाङ्क्षा का शमन वाक्य २ के उपकार्यश्रवण से हो जाता है। इसी प्रकार वाक्य २ (ख) में उपकारक की आकांक्षा है और वाक्य १ (क) में उपकारक का विधान है। इसी प्रकार वाक्य २ की उपकारकाकांक्षा का उपशमन वाक्य १ के उपकारक–विधान से हो जाता है।

प्रकरण प्रमाण से वाक्य १ में विहित प्रयाज आदि वाक्य २ में विहित 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' यागों के अङ्ग होते हैं, अतएव अङ्गी हैं, एवं प्रयाज उनके अङ्ग हैं।

प्रसङ्ग—अब सर्व प्रथम प्रकरण के 'महाप्रकरण' एवं 'अवान्तरप्रकरण' दो प्रभेद बतलाकर महाप्रकरण के स्वरूप का परिचय दिया जा रहा है—

(३६—प्रकरणं द्विविधम् महाप्रकरणलक्षणञ्च)

तच्च प्रकरणं द्विविधम् । महाप्रकरणमवान्तरप्रकरणं चेति ।

तत्र मुख्यभावनासम्बन्धिप्रकरणं महाप्रकरणम् । तेन च प्रयाजादीनां दर्शपूर्णमासाङ्गत्वम् ।

एतच्च प्रकृतावेव उभयाकाङ्क्षायाः संभवान्न तु विकृतौ । तत्र 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' इत्यतिदेशेन कथंभावाकाङ्क्षाया उपशमेनापूर्वाङ्गानामप्युभयाकाङ्क्षया विनियोगासंभवात् । तस्मादपूर्वाङ्गानां स्थानादेव विकृत्यर्थत्वम् ।

अर्थ—पूर्वोक्त प्रकरण के २ भेद होते हैं—(१) महाप्रकरण और (२) अवान्तर प्रकरण । इनमें से मुख्य (स्वर्ग) भावना संबंधी प्रकरण को महाप्रकरण कहते हैं । इसी प्रकरण प्रमाण से प्रयाज दर्शपूर्णमास के अङ्ग समझे जाते हैं ।

महाप्रकरण प्रकृति याग में ही प्रवृत्त होता है, क्योंकि अभिमत उभयाकांक्षा का होना प्रकृति याग में ही संभव है, विकृति याग में नहीं। इसका कारण यह है कि विकृतियाग में उभयाकांक्षा की शांति 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' अर्थात् 'प्रकृति के समान 'विकृति याग का अनुष्ठान करना चाहिए' इस अतिदेश वाक्य से हो जाती है, और इसीलिये नवीन अंगों का विनियोग भी उभयाकांक्षा द्वारा नहीं हो सकता। अतएव स्थान प्रमाण द्वारा ही नवीन अंग विकृति याग के अंग समझे हैं ।

अर्थबोधिनी—प्रकरण के दो प्रभेद हैं—(१) महाप्रकरण और (२) अवान्तर प्रकरण ।

जिस प्रकरण का संबन्ध मुख्य भावना अर्थात् फलभावना से होता है वह प्रकरण महाप्रकरण कहा जाता है । पिछले विभाग (संख्या ३५) में जिस प्रकरण का उदाहरण दिया गया है वह महाप्रकरण ही है । स्वर्गरूप फल मुख्य

होता है। दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' इस वाक्य में मुख्यभावना है। 'समिधो यजति' में मुख्यभावना न होकर अंगभावना है। मुख्यभावना का संबन्ध अंगभावना से है। क्योंकि प्रकरण प्रमाण से अङ्गभावना मुख्यभावना का अंग होती है, अतः 'मुख्यभावनासंबन्धी' होने के कारण प्रकृत प्रकरण को महाप्रकरण कहा गया है। 'मुख्यभावनासम्बन्धि' की व्याख्या इस प्रकार को जा सकती है—मुख्यभावनासंबन्धः कस्यापि मुख्यभावनाङ्गत्वम् मुख्यभावनाङ्गत्वम् कस्यापि अस्ति अस्मिन् इति मुख्यभावनासंबन्धि=प्रकरणम्'। अर्थात् जिस प्रकरण में अंगीभूत मुख्यभावना के प्रति कोई अंग होता हुआ प्रतीत हो वह प्रकरण महाप्रकरण कहलाता है। ध्यान रहे यहाँ मुख्य का अर्थ सर्वतोमुख्य है आपेक्षिक मुख्य नहीं। प्रयाज आदि की अंगभूत क्रियायें भी प्रयाज की अंग होती हैं और प्रयाज उनके अंगी। इस अङ्गाङ्गिभाव को अंगप्रधानभाव भी कहा जा सकता है। इस दृष्टि से अंगभूत क्रियाओं के प्रति प्रयाज प्रधान या मुख्य हुए। किन्तु प्रयाज स्वयं 'दर्श' एवं 'पूर्णमास' के अंग हैं, परन्तु महाप्रकरणस्थल में ऐसी मुख्यता विवक्षित नहीं है अपितु सर्वोत्कृष्ट फलसम्बन्धी मुख्यता विवक्षित है। ऐसी मुख्यता उत्पत्तिविधियों में पाई जाती है। अतएव उत्पत्तिविधि में निहित मुख्य भावना जहाँ पर किसी अंग का अंगी हो वह प्रकरण 'महाप्रकरण कहा जाता है। इस प्रकार महाप्रकरण से 'प्रयाज' 'दर्श' एवं 'पूर्णमास'—रूप अंगी के अंग होते हैं।

प्रकरण की प्रवृत्ति केवल प्रकृति याग में होती है, विकृति याग में नहीं। इसका कारण यह हैकि विकृति याग में उभयाकाङ्क्षा नहीं होती यदि विकृति याग में 'कथं भावयेत्' इस प्रकार 'कथंभाव' की आकांक्षा होती भी है तो वह आकांक्षा अतिदेश वाक्य से शान्त हो जाती है। 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' यह अतिदेश वाक्य है। इसका अर्थ है कि 'प्रकृति के समान विकृति याग का अनुष्ठान होना चाहिये'। इसलिये जब एक ओर आकांक्षा ही नहीं हुई, तो उभयाकांक्षा भी नहीं हुई। यही कारण है कि विकृतियाग में कोई भी प्रकरण नहीं होता। यह चाहे महाप्रकरण हो और

चाहे अवान्तर प्रकरण (अवान्तर प्रकरण का विवेचन अग्रिम विभाग में किया जायेगा)।

विकृति यागों में कुछ ऐसे नवीन अङ्गों (अपूर्वाङ्गों) का विधान मिलता है, जिनका विधान उनके प्रकृति याग में हुआ रहता है, अतएव इन अंगों के विषय में इस प्रकार फलाकांक्षा होती है कि ये नवीन अंग किस लिये हैं (एभिः किं भावयेत् ?)। इस फलाकांक्षा का शमन 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्तव्या' इस अतिदेश वाक्य से नहीं हो सकता, क्योंकि ये अंग प्रकृति में पाये ही नहीं जाते हैं। क्या यहाँ उभयाकांक्षा से प्रकरण की प्रवृत्ति नहीं हो सकती ? इसका उत्तर यह है कि यद्यपि यहाँ फलाकांक्षा अवश्य है फिर भी कथंभावाकांक्षा नहीं है, क्योंकि कथंभावाकांक्षा यदि होगी तो उसका शमन अतिदेश वाक्य से हो जायेगा। इस प्रकार यहाँ केवल एक आकांक्षा—'फलाकांक्षा' हुई। परस्पर उभय—दो आकांक्षायें नहीं हुईं। अतएव यहाँ प्रकरण की प्रवृत्ति नहीं होगी और 'नवीन अंग विकृति याग के अंग होते हैं' यह निश्चय 'स्थान' प्रमाण से होता है। स्थान प्रमाण का विवेचन विभाग (४१–४५) में किया गया है[1]।

उदाहरण के लिये उक्त विषय को इस प्रकार समझा जा सकता है— 'सौर्यं' एक विकृति याग है। इसका प्रकृति याग–दर्शपूर्णमास है। विकृति याग सौर्य के अन्तर्गत 'उपहोम' आदि कई नवीन क्रियाओं का विधान है। 'उपहोम' आदि का विधान दर्शपूर्णमास में नहीं है, अतएव 'उपहोमादिक्रियाभिः किं भावयेत्' द्वारा फलाकांक्षा होती है जिसका शमन अतिदेश वाक्य से नहीं हो सकता। कारण, उपहोम आदि क्रियायें प्रकृति याग में श्रुत नहीं हैं। इस प्रकार प्रकृत स्थल में एक आकांक्षा होती है, दूसरी–कथंभावाकांक्षा नहीं होती है, क्योंकि 'सौर्यं यागेन कथंभावयेत' इस कथंभावाकांक्षा का शमन अतिदेश वाक्य से ही हो जाता है। अतएव यहां उभयाकांक्षा नहीं रह पाती है जिससे प्रकरण हो सके।

---

१—देखिये विभाग संख्या–४३

प्रश्न है कि 'उपहोम' आदि अपने विकृति याग—'सौर्य' के अङ्ग किस प्रमाण से समझे जाते हैं ? उत्तर है— 'स्थान प्रमाण से'। स्थान प्रमाण का विवेचन विभाग (४१-४५) में किया जायेगा।

प्रसङ्ग—अब अवान्तर प्रकरण का लक्षण किया जा रहा है—

(३७—अवान्तरणप्रकरणलक्षणम्)

अङ्गभावनासंबन्धिप्रकरणमवान्तरप्रकरणम्। तेन चाभिक्रमणादीनां प्रयाजाद्यङ्गत्वम्। तच्च संदंशेनैव ज्ञायते। तदभावे चाविशेषात् सर्वेषां फलभावनाकथंभावेन ग्रहणप्रसङ्गेन प्रधानाङ्गत्वापत्तेः।

अर्थ—अङ्गभावना से संबन्धित प्रकरण को अवान्तर प्रकरण कहते हैं। इसी अवान्तरप्रकरण से अभिक्रमण आदि क्रियायें प्रयाज आदि यागों का अंग समझी जाती हैं। इस प्रकार के अङ्गत्व का बोध संदंश के द्वारा होता है, क्योंकि संदंश के अभाव में प्रयाज, अभिक्रमण एवं इसी प्रकार की सभी क्रियायें फलाकांक्षा में अन्वित होने लगेंगी और प्रधान का अङ्ग होने लगेंगी।

अर्थबोधिनी—अवान्तर प्रकरण होने के लिये यह आवश्यक है कि १—उभयाकांक्षा हो और २—अङ्गक्रियाय अङ्गभावना का अङ्ग हों अर्थात् इस स्थल में अंगीभूत क्रिया भी किसी का (अपने प्रधान का) अङ्ग होती है।

उदाहरण के लिये दर्शपूर्णमास के अङ्ग-रूप में प्रयाज आदि क्रियाओं का 'प्रयाजाः कर्तव्याः' इस प्रकार विधान है। इसी प्रसंग में 'अभिक्रमण' (परिभ्रमण) आदि क्रियाओं का विधान है। अतएव 'प्रयाजैः कथं भावयेत्' इस प्रकार कथंभावाकांक्षा एवं 'अभिक्रमणादिभिः किं भावयेत्' इस प्रकार उपकार्याकांक्षा होती है। अतः यहाँ परस्पर दोनों की आकाङ्क्षा (उभयाकाङ्क्षा) स्पष्ट है, क्योंकि एक की आकांक्षा की शान्ति दूसरे से इस प्रकार होती है—'अभिक्रमणादिभिः प्रयाजापूर्वं भावयेत्' एवं 'अभिक्रमणादिभिः

प्रयाजानुष्ठानं भावयेत्' । यहाँ साध्य होने के कारण 'प्रयाज' अंगी है एवं 'अभिक्रमण' आदि अंग । यहाँ के अंगीभूत प्रयाज भी दर्शपूर्णमास के अंग हैं, अतएव यहाँ का प्रकरण 'अङ्गभावनासबन्धि प्रकरण' हुआ । इसी को अवान्तर प्रकरण कहते है ।

यदि संदंश द्वारा अंगाङ्गिभाव का वोध न स्वीकार किया जायेगा तो दर्शपूर्णमास के अंगभूत अभिक्रमण आदि भी प्रयाज की भाँति साक्षात् रूप से दर्शपूर्णमास के अंग होने लगेंगे, किंतु ऐसा नहीं होता । जैसे प्रयाज दर्श-पूर्णमास के अंग हैं वैसे अभिक्रमण आदि क्रियायें भी दर्शपूर्णमास का अंग होंगी, क्योंकि 'संदंश' जिसके द्वारा अभिक्रमण आदि प्रयाज के अंग समझे जाते थे—अस्वीकृत हो गया है। इस प्रकार दर्शपूर्णमास में विहित कोई भी क्रिया साक्षात् दर्शपूर्णमास का ही अंग हो जायेगी प्रयाजादि के द्वारा नहीं होगी । फिर प्रयाजादि के प्रसंग में अभिक्रमण आदि का पाठ ही व्यर्थ हो जायेगा और कोई भी क्रिया प्रयाज आदि का अङ्ग न हो सकेगी । किंतु ऐसा नहीं माना जा सकता । अतएव 'संदंश' के द्वारा अंगवोध सिद्ध होता है ।

प्रसंग – अव संदंश का लक्षण किया जा रहा है :—

(३८—संदंशलक्षणं तदुदाहरणञ्च)

एकाङ्गानुवादेन विधीयमानयोरङ्गयोरन्तराले विहितत्वं संदंशः यथाभिक्रमणे । तद् हि 'समानयते जुह्वाम् उपभृतस्तेजो वा' इत्यादिना प्रयाजानुवादेन किंचिदङ्गं विधाय विधीयते 'यस्यैवं विदुषः प्रयाजा इज्यन्ते प्रैभ्यो लोकेभ्यो भ्रातृव्यान् नुदते[1] । अभिक्रामं जुहोत्यभिजित्यै' इति । तदनन्तरं 'यो वै प्रयाजानां मिथुनं वेद' इत्यादिना किंचिदग विधीयते । अतः प्रयाजाङ्गमध्ये

---

१—'नुदते' के स्थान पर 'तुदते' पाठ भी प्राप्त होता है। 'तुदते' का अर्थ 'व्यथयति' होता है ।

विहितमभिक्रमणं तदङ्गम् । 'प्रयाजैरपूर्वं कृत्वा यागोपकारं भावयेत् ।' इति ज्ञाते 'कथमेभिरपूर्वं कर्तव्यम्' इति कथंभावाकाङ्क्षायाः सत्त्वात् । सा च संदंशपठितैरभिक्रमणादिभिःशाम्यति । न चाङ्गभावनायाः कथंभावाकाङ्क्षाभावः; भावनासामान्येन तत्रापि तत्संभवात् ।

अर्थ—किसी मुख्य याग के एक अंग का अनुवाद करके विधीयमान दो अङ्गों के बीच में किसी क्रिया के विहित होने को संदंश कहते हैं। उदाहरण के लिये अभिक्रमण स्थल में संदंश होता है। इसे इस प्रकार समझा जा सकता है–सर्वप्रथम प्रयाज के एक अङ्ग का अनुवाद 'समानयते जुह्वाम् उपभृतस्तेजो वा' इस विधि वाक्य से किया जाता है। इस वाक्य का अर्थ है–'उपभृत्' नामक पात्र से 'जुहू' में घी लाये।' इसके पश्चात् 'अभिक्रमण' नामक क्रिया का विधान 'यस्यैवं विदुषः प्रयाजा इज्यन्ते प्रैभ्यो लोकेभ्यो भ्रातृव्यान् नुदते अभिक्रामं जुहोत्यभिजित्यै' इस वाक्य से किया जाता है। इस वाक्य का अर्थ है—'इस प्रकार जानने वाला पुरुष यदि प्रयाजों का अनुष्ठान करता है तो वह इन लोकों से शत्रुओं को भगा देता है, विजय के लिए अभिक्रमण याग का अनुष्ठान करना चाहिये।' इसके पश्चात् प्रयाज के एक अङ्ग का विधान 'यो वै प्रयाजानां मिथुनं वेद' (जो प्रयाजों के मिथुन को जानता है) इत्यादि वाक्य से किया जाता है। अतएव प्रयाज के दो अङ्गों–घृतानयन एवं मिथुनवेद–के मध्य पठित 'अभिक्रमण' क्रिया भी संदंशन्याय से प्रयाज का अंग समझी जाती है। 'प्रयाजाः कर्तव्याः, विधि के अर्थबोध वाक्य –प्रयाजैरपूर्वं कृत्वा यागोपकारं भावयेत्' होने पर 'कथमेभिरपूर्वं कर्तव्यम्' इस प्रकार कथंभावाकांक्षा होने लगती है। इस कथंभावाकांक्षा की शान्ति संदंशपठित अभिक्रमण आदि क्रियाओं से होती है। यह भी कहना उचित नहीं कि अंगभावना में कथंभावाकांक्षा नहीं होती। यह इसलिये कि प्रत्येक भावना में कथंभावाकांक्षा रहती है, अंगभावना भी एक भावना ही है अतएव उसमें भी कथंभावाकांक्षा होगी।

अर्थबोधिनी—'संदंश' शब्द का अर्थ सँडसी होता है। चूल्हे आदि पर चढ़े हुये गर्म पात्र संदंश (सँडसी) से पकड़कर उतारे जाते हैं। 'संदेश' में लोहे की दो शलाकायें होती हैं जिनके बीच में स्थित पात्र उन दोनों शलाकाओं के बाहर बिल्कुल नहीं जा पाता है अतः संदंश से पात्र उठाते समय हाथ से जितनी क्रिया संदंश में होती है उतनीं पात्र में भी होती है और वह पात्र उन दो शलाकाओं से बाहर नहीं जा पाता है, इसलिए नहीं गिरता। और यदि कदाचित् असावधानी हो जाती है,ठीक प्रकार से उन दो शलाकाओं के बीच में पात्र नहीं रह पाता है तो वह गिर जाता है। इसी प्रकार यज्ञ संबन्धी विधान के अवसर पर जहाँ किसी एक अङ्गी के दो अङ्ग कहे जाते हैं और उन दोनों के बीच कोई तीसरी क्रिया कही जाती है तो वह तीसरी क्रिया जिसमें पहिले उन दोनों क्रियाओं के अंगी के अंगत्व का निर्णय नहीं रहता है वहाँ मध्यवर्ती क्रिया भी उन्हीं दोनों पूर्वांपरवर्ती क्रियाओं के अंगी का ही अंग मानी जाती है, क्योंकि दोनों क्रियायें सँडसी के शलाकाद्वयस्थानीय और मध्यवर्ती वह क्रिया उत्तारणीय पात्रस्थानीय हो जाती है। अतः वह मध्यवर्ती क्रिया दोनों ओर की क्रियाओं के स्वभाव से वैजात्य नहीं रख पाती है, इसीलिए उन दोनों की तरह वह मध्यवर्ती क्रिया भी उन दोनों क्रियाओं के अंगी का ही अंग होती है।

उदाहरण द्वारा इसे इस प्रकार समझा जा सकता है—'दर्श' एवं 'पूर्णमास' प्रधान याग हैं, दर्शपूर्णमास के अंग प्रयाज हैं। प्रयाज ५ क्रियाओं का समूह हैं[1]। अंगभूत प्रयाज-रूप क्रिया-समूह का विधान (वाद) 'प्रयाजाः कर्तव्याः' विधि द्वारा किया जाता है। इसी को 'एकांगवाद' कहा जाता है। पुनः प्रयाजसमूह की क्रियाओं का पृथक्–पृथक् विधान 'समिधो यजति' आदि वाक्यों से होता है। इसी पुनर्विधान को 'अनुवाद' कहा जाता हैं। इस प्रकार 'समिधो यजति' आदि वाक्यों से 'एकांगानुवाद' हुआ।

---

१—'समिधो जयति, तनूनपातं यजति, इडो यजति, बर्हिर्यजति स्वाहाकारं यजति'।

इसके पश्चात् प्रयाज की एक अंगक्रिया का विधान 'समानयते जुह्वाम् उपभृतस्तेजो वा' इस मंत्र से किया जाता है। इस क्रिया को 'घृतानयन' कहते हैं, क्योंकि यहाँ 'उपभृत्' नामक पात्र से घी लाकर 'जुहू' में रखा जाता है।

इसके पश्चात् अभिक्रमण क्रिया का विधान 'यस्यैवं विदुषः प्रयाजा इज्यन्ते, प्रैभ्यो, लोकेभ्यो भ्रातृव्यान् नुदते। अभिक्रामं जुहोत्यभिजित्यै।' इस विधि से किया जाता है। इस क्रिया को अभिक्रमण कहते हैं, क्योंकि इसमें आहवनीयाग्नि के चारों ओर भ्रमण—परिभ्रमण करते हुए यागानुष्ठान किया जाता है। अभी यह निश्चय नहीं है कि 'अभिक्रमण' किसका अङ्ग है, यही निश्चित करना है।

इसके अनन्तर प्रयाज की एक अंगक्रिया का विधान 'यो वै प्रयाजानां मिथुनं वेद' इस विधि से किया जाता है। इस अङ्ग का नाम 'मिथुनवेदन है।

उक्त तीनों क्रियाओं का क्रम इस प्रकार है—

१–घृतानयन—प्रयाज की अंग क्रिया।

२—अभिक्रमण—?

३—मिथुनवेदन—प्रयाज की अंग क्रिया।

उक्त स्थिति को संदशस्थिति कहा जाता है। यदि 'घृतानयन' संदेश की एक शलाका है तो 'मिथुनवेद' दूसरी शलाका। 'अभिक्रमण' पात्रस्थानीय है।

ऐसी स्थिति में 'अभिक्रमण' भी प्रयाज का अंग होगी, क्योंकि वह प्रयाज के अंगों के बीच में पठित है। प्रयाज के अङ्गों के बीच में पठित होने से अभिक्रमण क्रिया भी प्रयाज का अंग होगी। ध्यान रहे अभिक्रमण न तो घृतानयन का अंग होगी और न मिथुनवेदन का अपितु प्रयाज का, क्योंकि घृतानयन एवं मिथुनवेदन भी प्रयाज के अंग हैं और इन्हीं दो के बीच में 'अभिक्रमण' का पाठ मिलता है।

प्रकरण होने के कारण अवान्तर प्रकरण भी उभयाकांक्षात्मक है। प्रयाजभावना में कथंभावाकांक्षा पाई जाती है। 'प्रयाजाः कर्तव्याः' का अभिप्राय यह है कि प्रयाज का सम्पादन करके जो अपूर्व उत्पन्न हो उसके

अंगीभूत दर्शपूर्णमास का उपकार हो। प्रयाजों के द्वारा अपूर्व कैसे (कथम्) उत्पन्न किया जाये ( 'प्रयाजैरपूर्वं कृत्वा यागोपकारं भावयेत्' इति ज्ञाते कथमेभिरपूर्वं कर्तव्यम्, इति कथंभावाकाङ्क्षायाः सत्वात्)। इधर 'अभिक्रमण' क्रिया का भी कुछ साध्य होना चाहिए, अतएव अभिक्रमणभावना साध्य की अपेक्षा रखती है, जिसका स्वरूप इस प्रकार होगा— 'अभिक्रमणेन किं भावयेत्'।

प्रयाजभावना की कथंभावाकाङ्क्षा—'एभिः अपूर्वं कथं कर्तव्यम्' का शमन 'अभिक्रमणानुष्ठानेन अपूर्वं कर्तव्यम्' से हो जाता है। इस प्रकार अवान्तर प्रकरण में प्रयाज एवं अभिक्रमण दोनों परस्पर साकांक्ष हुए।

प्रयाज दर्शपूर्णमास के अंग हैं, अतएव प्रयाजभावना अंगभावना हुई। पूर्वपक्षी का आक्षेप है कि अंगभावना को कथंभावाकांक्षा की अपेक्षा नहीं होनी चाहिए[1], क्योंकि अंगभावना स्वयं अपनी प्रधान भावना की कथंभावाकांक्षा का उपशमन करती है। 'दर्शपूर्णमासाभ्यां कथं स्वर्गं भावयेत्' इस प्रकार कथंभावाकांक्षा होने पर 'प्रयाजोपकृताभ्यां दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' इस प्रकार कथंभावाकांक्षा का उपशमन ही प्रयाजों का प्रयोजन है।

सिद्धांती का उत्तर है कि 'भावना कथंभावाकांक्षायुक्त होती है' यह एक सामान्य नियम है, अतएव कैसी भी भावना हो चाहे वह अंगभावना हो या प्रधान उसमें कथंभावाकांक्षा अवश्य होगी। प्रयाजभावना भी भावना ही है, अतएव उसमें भी कथंभावाकांक्षा होगी[2]।

---

१—'प्रयाजादिभावना कथंभावाकाङ्क्षाशून्या अंगभावनात्वात्'।

(कौमुदी —पृष्ठ ९७)

१—'प्रयाजाद्यङ्गभावना कथंभावसाकाङ्क्षा भावनात्वाद् दर्शादिभावनावदिति प्रयोगोऽत्र बोध्यः।'

(कौमुदी पृष्ठ ९७)

प्रसङ्ग—प्रकरण के द्वारा क्रिया का ही साक्षात् भाव से विनियोग होता है, द्रव्य एवं गुण का विनियोग क्रिया के माध्यम से परंपरया होता है, इस विषय का विवेचन किया जा रहा है—

(३९–प्रकरणं क्रियाया एव साक्षाद् विनियोजकम्)

तदिदं प्रकरणं क्रियाया एव साक्षाद्विनियोजकं द्रव्यगुणयोस्तु तद्द्वारा। तथा हि। 'यजेत स्वर्गकामः' इत्यत्र फलभावनायां कथंभावाकाङ्क्षायां सन्निधिपठिताश्रूयमाणफलकं क्रियाजातमुपकार्याकाङ्क्षयेतिकर्तव्यतात्वेनान्वेति। क्रियाया एव लोके कथंभावाकाङ्क्षायामन्वयदर्शनात्। नहि 'हस्तेन कुठारेण च्छिन्द्यात्' इत्यत्र कथंभावाकाङ्क्षायामुच्चार्यमाणोऽपि हस्तोऽन्वेति। किंतु हस्तेनोद्यम्य निपात्येति उद्यमननिपातने एव। हस्तश्च तद्द्वारैवान्वेतीति सार्वजनीनमेतत्।

अर्थ—पूर्वोक्त द्विविध प्रकरण द्वारा क्रिया ही साक्षात् रूप से विनियुक्त (अङ्गभावापन्न) समझी जाती है, द्रव्य एवं गुण तो क्रिया द्वारा परपरया विनियुक्त अर्थात् अङ्गभूत समझे जाते हैं। उदाहरण के लिए 'यजेत स्वर्गकामः' एक विधि है। यहाँ याग से 'स्वर्गरूपफल का सम्पादन कैसे करना चाहिए' इस प्रकार फलभावना में कथभावाकांक्षा होने पर 'यजेत स्वर्गकामः' इस विधि के समीप में पठित वह 'क्रिया का समूह' जिसके फल का निर्देश नहीं किया गया है, उपकार्य (अङ्गीयाग) की आकांक्षा से इतिकर्तव्यता के रूप में अन्वित होता है। लोक में भी 'यह काम कैसे करें' इस तरह कथंभावाकांक्षा होने पर क्रिया का ही अन्वय देखा जाता है। अगर कोई कहे कि—'हस्तेन कुठारेण छिन्द्याद्' अर्थात् 'हाथ से कुल्हाड़े के द्वारा लकड़ी काटनी चाहिये' यहाँ 'कैसे काटे' ? इस प्रकार कथंभावाकांक्षा होने पर हाथ (द्रव्य) भी अन्वित हो जाता है, क्रिया तो नहीं अन्वित होती है—तो यह कथन भी समीचीन नहीं। कारण, उक्त प्रकार से कथंभावाकांक्षा होने पर 'हाथ

